विधियों की अनुष्ठेयता प्राप्त होती है किन्तु पाठक्रम की अपेक्षा आर्थ-क्रम के बलवत्तर होने के फलस्वरूप इस प्रसंग में आर्थ-क्रम (प्रसंगानुकूल अर्थानुसारी क्रमिकता) के द्वारा पाठक्रम बाधित हो जाता है। इसके कारण का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि अभिचार-कर्म के अनन्तर ही शुद्धि के आधायक स्नान-कर्म का औचित्य सिद्ध होता है। निर्दिष्ट कर्मों की यह क्रमिकता पाठक्रम के आधार पर सिद्ध न होकर अर्थानुसारी कर्म-क्रम के विधान से ही सिद्ध होता है। तदनन्तर :-

"गो-दुग्ध, घृत एवं जल आदि से विद्वान् पूजक देवी को स्नान करावे। तत्पश्चात् कुंकुम, अगुरु, कर्पूर एवं चन्दन से उन्हें चर्चित कर उनका पूजन करे तथा श्रुतिमधुर स्रोतों का पाठ करते हुए सुवर्ण, रजत एवं रत्न के आभूषण, विविध पुष्प, नवीन वस्त्र और प्रभूत नैवेद्य उन्हें समर्पित करे। देवी-पूजन के क्रम में देवी के भक्तों, कन्याओं तथा सौभाग्यवती स्त्रियों का भी पूजन किया जाता है। द्विजों, दीन-जनों, अन्धों तथा विभिन्न धार्मिक सम्प्रदाय के अनुयायियों को अन्नदान के द्वारा सन्तुष्ट करना पूजक के लिए आवश्यक है। जो मनुष्य 'नन्दाभक्त' है तथा जो 'महाव्रतधर' है उनका विशेष रूप से सत्कार किया जाना चाहिए क्योंकि उनका रूप दुर्गा-देवी का ही रूप है। तदनन्तर, रात्रि काल में सप्त-मातृकाओं तथा देवियों के पूजन-गृह में ध्वजाओं, छत्रों एवं पताकाओं का उत्तोलन किया जाना चाहिए। बलि-पशु का प्रक्षेप तथा श्रृति-मधुर वाद्य-वृन्दों की समवेत मनोहर ध्वनियों से वायु-मण्डल को आपूरित करते हुए रथयात्रा की विधि का अनुष्ठान कराया जाना चाहिए क्योंकि देवी पशुबलि से सन्तुष्ट होतीं हैं।"

"हे सुरश्रेष्ठ! भक्ति-भावना के फलस्वरूप पूजक अश्वमेध

यज्ञ का फल प्राप्त करता है। महा-नवमी तिथि में की गयी यह पूजा सभी कामनाओं को परिपूर्ण करने वाली हुआ करती है। तुम्हारी भक्ति के अनुरोध से मैंने देवीपूजन के इस विधान का वर्णन सभी वर्णों के अनुष्ठेय कृत्य के रूप में किया है। इस पूजन-कृत्य का अनुष्ठान सम्पन्न कर पूजक को यश, राज्य, पुत्र, आयु एवं धन-सम्पदाओं की प्राप्ति होती है।''

मूल-पाठ में प्रयुक्त 'चर्च्य' पद का अर्थ 'अनुलेपन करके' है। 'नन्दा-भक्ताः' तथा 'महाव्रत-धराः' इन दोनों पदों से क्रमशः देवी-भक्तों तथा कापालिकों का ग्रहण होता है। 'मातृणाम्' पद से ब्राह्मी, माहेश्वरी प्रभृति सप्तमातृकाओं का बोध होता है। 'चर्चिकागृहे' इस समस्त पद के प्रामिावयव के रूप में निविष्ट 'चर्चिका' पद का अर्थ 'दुर्गा' है। रथयात्रा-विधि के अनुष्ठान के सम्बन्ध में विन्यस्त श्लोक में 'बलिक्षेप एवं सुन्दर वाद्यवृन्दों की मधुर ध्वनियों से नभोमण्डल को आध्मात करते हुए रथयात्रा की विधि को सम्पन्न कराया जाना चाहिए' ऐसा अन्वय समझना चाहिए।

## *आश्विनकृष्णनवम्यादि-पूजा विधान*

अव, आश्विन मास के कृष्णपक्ष की नवमी प्रभृति तिथियों में की जाने वाली पूजा के विधान का उल्लेख किया जाता है।

इस सन्दर्भ में कृत्य-रत्नाकर तथा निमित्त-कोष-लिखित भगवती-पुराण में भी इस प्रकार कहा गया है :-

''कन्या राशि में सूर्य के वर्त्तमान रहने पर कृष्णपक्ष में आर्द्रा नक्षत्र के अन्तर्गत नवमी तिथि में दिन के समय गीत एवं वाद्यवृन्दों की समवेत ध्वनियों के साथ दुर्गा देवी का उद्बोधन किया

जाना चाहिए। शुक्लपक्ष की चतुर्थी तिथि में देवी के केशपाश को मुक्त कर देना चाहिए। पञ्चमी तिथि में प्रातःकाल में ही पवित्र एवं मांगलिक जलों से देवी के स्नान की विधि का सम्पादन करना चाहिए। सप्तमी तिथि में पत्रिका की पूजा तथा अष्टमी तिथि में उपवास का पालन करते हुए देवी-पूजन एवं रात्रि-जागरण करना चाहिए। नवमी तिथि में विधि-विहित रीति से बलि-प्रदान करना चाहिए। दशमी तिथि में विविध क्रीड़ाओं, कौतुकों तथा मंगलाचारों के साथ सम्प्रेक्षण-कृत्य का सम्पादन कर देवी के नीराजन-कृत्य का अनुष्ठान करना चाहिए। इस विधि का परिपालन पूजक को बल की वृद्धि प्रदान करता है।''

''यदि विभव हो तो पक्ष भर के लिए इस पूजा का विधान जानना चाहिए।''

*आश्विनशुक्लप्रतिपदादि-पूजा विधान*

अब, आश्विन मास के शुक्लपक्ष की प्रतिपदा तिथियों में की जाने वाली पूजा की सूचना दी जाती है।

इस प्रसंग में कालिका-पुराण में कहा गया है :-

''प्राचीन काल में राम के ऊपर अनुग्रह करने के लिए तथा रावण के वध के लिए रात में ही ब्रह्मा ने महादेवी को जगाया। उसके बाद जब देवी निद्रावेश से मुक्त हुईं तब उन्होंने आश्विन मास के शुक्ल-पक्ष की प्रतिपदा तिथि में राम और रावण के सप्ताह-व्यापी युद्ध की योजना की। सात रात्रियों के व्यतीत हो जाने पर नवमी तिथि में जगन्मयी महामाया ने राम के द्वारा रावण का वध सम्पन्न कराया। इस मध्यवर्त्ती अवधि में जब तक देवी उन दोनों की युद्ध क्रीड़ा को उत्सुकतापूर्वक देखती रहीं तब तक - सातों रात्रियों तक - सभी देवताओं के द्वारा वे पूजित होती रहीं। वीर रावण का वध सम्पन्न हो जाने पर सभी देवताओं के साथ ब्रह्मा ने समारोह-पुरस्सर उनका सविशेष पूजन किया और तदनन्तर, शाबर उत्सव के साथ उन्होंने

देवी को विधिपूर्वक स्वस्थान प्रेषित कर दिया।"

अतः, सभी मनुष्यों को चाहिए कि वे भी उसी भाँति विधि-विहित रीति का अनुपालन करते हुए देवी की पूजा करें। राजा को चाहिए कि वह अपनी सैन्यशक्ति की अभिवृद्धि के लिए सैन्य-नीराजन-कृत्य का अनुष्ठान करे। तदनन्तर, वह दिव्य अलंकरणों से परिमण्डित कामिनियों के द्वारा देवी के सम्मुख मनोहर नृत्य का प्रदर्शन, गीत-विधान, वाद्य-वादन आदि तथा क्रीड़ा, कौतुक एवं मांगलिक विधियों का अनुष्ठान करावे।

●

## ।। प्रतिपदादि प्रतिदिन-कृत्य ।।

अब, प्रतिपदा-प्रभृति तिथियों में प्रतिदिन किये जाने वाले कृत्यों का उल्लेख किया जाता है।

इस प्रसंग में भविष्य-पुराण में इस प्रकार पठित होता है :-

"प्रतिपदा तिथि को दिन में केश-संस्कार के उपयोगी पदार्थ देवी को समर्पित करना चाहिए।"

"द्वितीया तिथि में केशभार को बाँधने के लिए डोरा समर्पित करना चाहिए।"

"तृतीया तिथि में दर्पण, सिन्दूर तथा आलता प्रदान करना चाहिए।"

"चतुर्थी तिथि में मधुपर्क, तिलक तथा काजल का समर्पण करना चाहिए।"

"पञ्चमी तिथि में अंगराग तथा अपने विभव के अनुसार अलंकरणों का समर्पण करना चाहिए।"

"षष्ठी तिथि के सायंकाल में बिल्व-पादप में देवी के उद्‌बोधन- कृत्य का अनुष्ठान करना चाहिए।"

"सप्तमी तिथि के प्रातःकाल में बिल्व-पादप से देवी को लाकर मण्डप के मध्यभाग में विधान के अनुसार सम्पूजित करना चाहिए।"

"अष्टमी तिथि में उपवास और अष्ट-शक्तियों का पूजन करना चाहिए।"

"नवमी तिथि में पूर्वोक्त विधि के अनुसार ही दिन के समय में उग्रचण्डा देवी का पूजन करना चाहिए; और, इसके साथ ही पुनः पूजन, बलिदान तथा मातृकाओं का समर्चन करना चाहिए। तदनन्तर, कुमारियों का पूजन तथा आभरणों से उनका आभूषण-कृत्य अनुष्ठित किया जाना चाहिए।"

"दशमी तिथि में भक्ति-पुरस्सर देवी के पूजन-कृत्य का सम्पादन कर शाबर उत्सव के साथ उनके विसर्जन-कृत्य का अनुष्ठान करना चाहिए।"

जो मनुष्य इस विधि से देवी की पूजा करता है उसे सभी प्रकार की आपदाओं में पड़ जाने पर भी अपने पुत्र कुमार कार्तिकेय की भाँति जगदम्बा अवश्य ही परिपालित करती हैं तथा उसके पुत्रों, भार्याओं और धन की संख्यातीत भाव से समृद्धि हुआ करती है। ऐसा सौभाग्य-भाजन व्यक्ति इस संसार में परम उत्कृष्ट भोगों का उपभोग कर देहान्त के अनन्तर देवगण के अन्तर्गत जा विराजता है।।

### *षष्ठ्यादि पूजा-विधान*

अब, आश्विन मास के शुक्ल पक्ष की षष्ठी तिथि से प्रारम्भ होने वाली पूजा का विधान प्रस्तुत किया जाता है।

इस सन्दर्भ में कालिका-पुराण में कहा गया है :-

"षष्ठी तिथि में बिल्व-पादप की शाखा में तथा उससे अवलम्बित फलों में देवी का प्रबोधन करना चाहिए। सप्तमी तिथि में बिल्व-पादप से देवी को लाकर विधिपूर्वक उनका पूजन करना चाहिए

और अष्टमी तिथि में विशेष रूप से पुनः पूजन करना चाहिए। महानिशा (अष्टमी तिथि की रात्रि) की समस्त रात्रि में प्रजागर-परायण रहना चाहिए और समुचित समय पर बलि प्रदान करना चाहिए। नवमी तिथि में विधिपूर्वक प्रभूत बलिदान का आयोजन करना चाहिए। दशभुजा दुर्गा देवी का ध्यान करते हुए दुर्गातन्त्रोक्त पद्धति के अनुसार उनका पूजन करना चाहिए। और, दशमी तिथि में शाबर उत्सव के आयोजन के साथ देवी का विसर्जन तथा मंगलाचार का अनुष्ठान करना चाहिए।"

मूल-वचन में पठित 'शाबरोत्सव' का तात्पर्य 'शबरों के अनुरूप नेपथ्य-विधान, वाग्व्यापार, पंक-प्रलेपन आदि' से है।

इस प्रसंग में शाबरोत्सव के स्वरूप का स्पष्टीकरण दशमी-कृत्य के अन्तर्गत कालिका-पुराण में किया गया है :-

"दशमी तिथि के दिवाभाग में जब श्रवणा-नक्षत्र अपने अन्तिम चरण में आ चुका हो, शाबरोत्सव के साथ देवी के सम्प्रेषण-कृत्य का सम्पादन करना चाहिए।"

शबर-क्रीड़ा के स्वरूप का वर्णन निम्नोक्त रूप में किया गया है :-

"शंख-ध्वनि, तूर्य-निःस्वन, मृदंग-घोष तथा ढक्का-निनाद की समवेत ध्वनियों से मुखर वातावरण में जहाँ विविध वर्णों से अनुरञ्जित ध्वजपट लहरा रहे हों एवं नाना प्रकार की कुसुम-राशि तथा लाजाएं बिखेरी जा रही हों, लोगों को चाहिए कि वे कुमारी कन्याओं, वेश्याओं एवं नर्त्तकों के साथ धूलि-प्रक्षेपों, कर्दम-विक्षेपों, क्रीडाओं, कौतुकों, मंगलाचारों, भग एवं लिंग के नामाच्चारणों, भग एवं लिंग से सम्बद्ध प्रगीत-समूह के गायनों तथा भग एवं लिंग की क्रिया के परिशीलनों द्वारा पूर्ण रूप से क्रीड़ा-परायण हो जावें। जो न तो दूसरों के आक्षेप-वचन (गाली) का स्वयं ही पात्र बनता है और न तो दूसरों को ही अपने द्वारा प्रयुक्त आक्षेप-वचन का पात्र बनाता है

उसके ऊपर भगवती दुर्गा अतीव क्रुद्ध हो जाती हैं और उसे भयंकर शाप दे डालतीं हैं।।"

*सप्तम्यादि-पूजा विधान*

अब, सप्तमी तिथि से प्रारम्भ होने वाली पूजा के विधान का वर्णन किया जाता है।

इस प्रसंग में राजमार्त्तण्ड में कहा गया है :-

"सप्तमी तिथि में मूल नक्षत्र का योग जब प्रथम चरण में प्राप्त हो चुका हो तब पत्रिका का पूजन किया जाना चाहिए, अष्टमी तिथि में रात्रि काल का योग प्राप्त हो जाने पर नियम-परिपालन-पुरस्सर निर्दिष्ट विधि के अनुसार यज्ञकर्म (यजन-कृत्य) का अनुष्ठान किया जाना चाहिए, रौद्र दृष्टि वाली नवमी तिथि नाना पशुओं की बलि के विधान के लिए शास्त्र में विहित है तथा दशमी तिथि में यथाविहित विधान के विधिपूर्वक सम्पन्न कर लेने के अनन्तर उस पत्रिका को विसर्जित कर देना चाहिए।"

इस सन्दर्भ में और भी कहा गया है :-

"मूल नक्षत्र का योग पाकर उसके प्रथम चरण में भगवती चण्डिका का अभ्यर्चन-कृत्य सम्पन्न करना चाहिए। अष्टमी तिथि में उपवास-पूर्वक रात्रि-जागरण करते हुए पूजा-विधि का अनुष्ठान करना चाहिए। नवमी तिथि के प्रातःकाल में स्नान-दानादि कृत्यों के सम्पादन के अनन्तर देवी को पशुबलि समर्पित करना चाहिए तथा श्रवणा नक्षत्र से समन्वित दशमी तिथि में पूजा-निर्माल्य का विसर्जन करना चाहिए।"

इस प्रसंग में कात्यायन का कथन निम्नांकित है :-

"मूल नक्षत्र में प्रचण्ड आकृति वाली भगवती चण्डी का पूजन किया जाना चाहिए। अष्टमी तिथि में भक्ति-भाव के साथ

उपवास-पूर्वक यथाविहित रीति से उनकी आराधना की जानी चाहिए। नवमी तिथि में नाना प्रकार के पशुओं की मज्जा, मांस एवं रुधिर की बलि देवी को समर्पित कर दशमी तिथि का श्रवणा नक्षत्र के साथ योग के प्राप्त हो जाने पर देवी का विसर्जन किया जाना चाहिए।''

इस प्रकरण में ज्योतिःशास्त्र में कहा गया है :-

''मूल आदि वाले तीन नक्षत्रों में आश्विन मास के शुक्ल-पक्ष की सप्तमी तिथि में राष्ट्र की अभिवृद्धि के लिए विविध उपहारों से चण्डिका का पूजन करना चाहिए। अष्टमी तिथि में जागरण तथा नवमी तिथि में विधिपूर्वक बलिदान करना चाहिए। सैन्य की अभिवृद्धि के लिए राजा को चाहिए कि वह दशमी तिथि में नीराजन-कृत्य का अनुष्ठान करे। मूल नक्षत्र में देवी का उद्बोधन, पूर्वाषाढ़ नक्षत्र में पूजन, उत्तराषाढ़ नक्षत्र में पुनः अभ्यर्चन तथा श्रवणा नक्षत्र में विसर्जन करना चाहिए।

*तिथि-नक्षत्र का बलाबल*

अब, तिथि एवं नक्षत्र के बलाबल का विचार प्रस्तुत किया जाता है।

इस सन्दर्भ में कहीं तिथिकल्प और कहीं नक्षत्र-कल्प का विधान किया गया है। सम्भव होने पर तिथि एवं नक्षत्र के योग का ही समादर करना चाहिए, क्योंकि ऐसा करने से पूजन-जन्य फल में आधिक्य की सम्प्राप्ति होती है। तिथि एवं नक्षत्र में केवल तिथि का ही आदर किया जाना चाहिए, नक्षत्र का नहीं; क्योंकि नक्षत्र और तिथि में तिथि ही प्रधान हुआ करती है। जैसा कि ज्योतिःशास्त्र में गर्गाचार्य ने कहा है :-

''तिथि ही शरीर है, तिथि ही कारण है, तिथि ही प्रधान है और तिथि ही साधन है। तिथि के बिना चन्द्रमा का दर्शन नहीं किया जा सकता है और चन्द्रमा के बिना कर्म की सिद्धि नहीं हो सकती है।''

गुणि-सर्वस्व में कहा गया है :-

"तिथि ही देवता का शरीर है और नक्षत्र तिथि में ही आश्रित रहता है। इसीलिए आचार्य प्रवर तिथि की ही प्रशंसा किया करते हैं, तिथि के योग से रहित केवल नक्षत्र की प्रशंसा नहीं किया करते हैं।"

महर्षि देवल ने भी कहा है :-

"देवी के पूजन के प्रसंग में तिथि एवं नक्षत्र के योग होने की स्थिति में दोनों के समन्वय का ही अनुपालन किया जाना चाहिए और उनके योग के न होने की स्थिति में तिथि का ही ग्रहण किया जाना चाहिए।"

लिंग-पुराण में कहा गया है :-

"मूल-नक्षत्र का योग प्राप्त न होने पर सप्तमी तिथि में जगन्माता अम्बिका का विधिपूर्वक आवाहन-पुरस्सर घर के भीतर पूजन करना चाहिए।"

इस सन्दर्भ में गौड़-निबन्ध में कहा गया है :-

"ज्येष्ठा नक्षत्र से युक्त षष्ठी तिथि में बिल्वाभि-मन्त्रण-कृत्य का अनुष्ठान किया जाना चाहिए। मूल नक्षत्र से युक्त सप्तमी तिथि में पत्रिका-प्रवेशन की विधि सम्पन्न की जानी चाहिए। पूर्वाषाढ़ नक्षत्र से युक्त अष्टमी तिथि में उपवासपूर्वक देवी का पूजन करना चाहिए। उत्तराषाढ़ नक्षत्र से युक्त नवमी तिथि में विविध पशुओं की बलि के द्वारा विधिपूर्वक दुर्गा देवी का सम्पूजन करना चाहिए। और, श्रवणा नक्षत्र से समन्वित दशमी तिथि में प्रणति-पुरस्सर देवी का विसर्जन करना चाहिए।"

"मूल नक्षत्र के योग की प्राप्ति न होने पर केवल सप्तमी तिथि में देवी के प्रवेशन-कृत्य का अनुष्ठान करना चाहिए; और अन्य अनुवर्त्ती तिथियों में भी इसी प्रकार यथाविहित पूजन-कृत्य का सम्पादन

करना चाहिए। तिथि के साथ नक्षत्र का योग पूजन-जन्य फल में उत्कर्ष का आधान करता है।"

यहाँ मूल-वचन में पठित 'फलोच्चय' शब्द का अर्थ 'फलातिशय' है।

षष्ठी, सप्तमी अथवा अष्टमी तिथि में जभी मूल नक्षत्र का योग प्राप्त हो तभी पत्रिका-प्रवेशन-कृत्य विहित है। यह केवल मूल-वचन अनुवाद मात्र है।

इस सन्दर्भ में भविष्य-पुराण में और भी कहा गया है :-

"मूल नक्षत्र सर्वोत्कृष्ट है, और इसी प्रकार कन्या-राशिस्थ सूर्य भी परम प्रशस्त है। आचार्य-प्रवर ने नवमी तिथि का स्मरण सभी प्रकार के पापों के प्रशमन के सामर्थ्य से समन्वित तिथि के रूप में किया है। उस तिथि में अनुष्ठित स्नान दान, जप एवं होम जैसे कृत्य अक्षय हुआ करते हैं।"

पत्रिका-प्रवेशन एवं विसर्जन विहित नक्षत्र का योग होने पर भी रात्रिकाल में नहीं करना चाहिए। जैसा कि कहा गया है :-

"जो यजमान पत्रिका-प्रवेशन अथा विसर्जन जैसे कृत्यों का अनुष्ठान रात्रिकाल में करता है उसके राष्ट्र का विनाश हो जाता है और राजा स्वयं विविध दुःख-संघात से विकल हो उठता है। नक्षत्र-योग के अनुरोध से जो यजमान रात्रिकाल में पत्रिका का प्रवेशन अथा विसर्जन अनुष्ठित करता है वह अपने राष्ट्र के साथ ही विनष्ट हो जाता है।"

श्रवणा नक्षत्र के अन्त में विसर्जन-विधि के प्रतिपादक वचन के अनुरोध से रात्रिकाल में विसर्जन-कृत्य का अनुष्ठान नहीं किया जाना चाहिए। जैसा कि कहा गया है :-

"रात्रिकाल में जब श्रवणा नक्षत्र अपने अन्तिम चरण में हो तब दशमी तिथि के दिवाभाग में देवी का समुत्थान किया जाना चाहिए।"

यहाँ 'समुत्थान' शब्द का अर्थ 'सम्प्रेषण' है। जैसा कि 'सम्प्रेषितादि' जाने के लिए उद्यत हुआ करता है, इस फल से निर्दिष्ट किया गया है।

## तिथि द्वैध-व्यवस्था

अब, तिथि द्वैध की स्थिति में कर्त्तव्य की व्यवस्था का निर्देश किया जाता है।

यद्यपि अन्यत्र पूजन, उपवास एवं व्रत आदि में षष्ठी तिथि से युक्त सप्तमी तिथि ही उपादेय मानी गयी है, जैसा कि 'षण्मुन्योः' इस युग्म विधि-वाक्य के बल से ज्ञात होता है, फिर भी, षष्ठी तिथि से युक्त दिन के पूर्वाह्ण काल में सप्तमी तिथि का लाभ होने पर भी पत्रिका-प्रवेशन जैसे कृत्य के सम्पादन के लिए विहित सप्तमी तिथि उदयगामिनी रूप में ही उपादेय है।

इस सन्दर्भ में कहा भी गया है :-

"युगादि, वर्षवृद्धि तथा पार्वती देवी को प्रिय लगने वाली सप्तमी तिथि सूर्योदय की प्रतीक्षा किया करतीं हैं। अतएव, उनमें तिथियुग्मता - दो तिथियों का एक ही दिन में आपतन - को उपादेय नहीं माना गया है।"

दिवाकाल में किये जाने वाले पूजन एवं उपवास में तिथि द्वैध के उत्पन्न हो जाने पर नवमी तिथि से मिश्रित ही महाष्टमी तिथि उपादेय है जैसा कि 'वसुरन्ध्रयोः' इस युग्म विधिवाक्य के बल से तथा अन्यान्य स्मृतियों के साक्ष्य के आधार पर विदित होता है।

इस सन्दर्भ में विष्णु-पुराण के अन्तर्गत भगवान् शंकर का वचन इस प्रकार प्राप्त होता है :-

"अष्टमी तिथि नवमी से युक्त होने पर तथा नवमी तिथि अष्टमी से युक्त होने पर साक्षात् अर्द्धनारीश्वर के समान महनीय है

और यही सभी व्रत आदि कृत्यों में उपादेय है।''

गर्गस्मृति भी कहती है :-

''परवर्त्ती तिथियों से मिश्रित एकादशी, अष्टमी, षष्ठी, पूर्णिमा, चतुर्दशी, अमावास्या तथा तृतीया तिथियाँ उपवास के लिए उपादेय हैं।''

स्कन्द-पुराण में कहा गया है :-

''पूर्ववर्त्ती तिथियों से विद्ध षष्ठी, एकादशी, अमावास्या तथा अष्टमी तिथियाँ एवं परवर्त्ती तिथि से विद्ध सप्तमी तिथि - ये पाँच तिथियाँ अपूज्य हैं - पूजार्ह नहीं हैं।''

भीम-पराक्रम का कथन है :-

''दिवाकाल एवं रात्रिकाल विष्टि के कारण कर्म के लिए अनर्ह नहीं होते हैं। और, सप्तमी तिथि जैसे शल्य से भी वे कर्म के लिए अनर्ह नहीं होते हैं। यदि अष्टमी तिथि के शेष भाग में नवमी तिथि का योग प्राप्त होता हो तो ऐसी तिथि देवताओं के लिए भी अतिशय पूजार्ह मानी गयी है।

इस वचन का अर्थ इस प्रकार किया गया है :-

''तिथि-द्वैध की स्थिति उत्पन्न होने पर यदि अष्टमी तिथि के शेष भाग में नवमी तिथि उपलब्ध होती हो तो ऐसी अष्टमी तिथि देवताओं के लिए भी अतिशय पूजार्ह हुआ करती है। इसका कारण यह है कि दिवाकाल और रात्रिकाल में भी वह विष्टि-हत नहीं होती है - सप्तमी तिथि रूपी शल्य से वह दूषित नहीं होती है।''

दुर्गोत्सव के सन्दर्भ में भोजराज ने कहा है :-

''नवमी तिथि उमा की है तथा अष्टमी तिथि शंकर की है। इन दोनों का समानाधिकरण्य - एक ही दिवस में आपतन - उमा-माहेश्वरी तिथि की आख्या से विख्यात है जो महान पुण्यसम्भार

प्रदान करने वाली होती है।''

स्कन्द-पुराण में कहा गया है :-

''अष्टमी तिथि को निश्चित रूप से नवमी तिथि का योग प्राप्त करावे और उस तिथि में दुर्गा-देवी की अर्चना करे। पूर्ववर्त्ती तिथि से विद्ध अष्टमी तिथि की कर्मानर्हता के कारण उसका परित्याग कर देना चाहिए।''

देवी-पुराण में कहा गया है :-

''विज्ञ जनों को चाहिए कि वे सदा ऐसी ही दुर्गाष्टमी मनावें जो नवमी तिथि से समन्वित हो। सप्तमी तिथि से विद्ध अष्टमी तिथि पूर्वजन्मार्जित पुण्यों के फल का नाश कर देती है।''

इस प्रकार यद्यपि सप्तमी तिथि रूपी शल्य से विद्ध अष्टमी तिथि परित्याज्य है ऐसा प्रतीत होता है तथापि ''आश्विन के शुक्ल पक्ष में जो अष्टमी तिथि होवे उसके निशाभाग में भगवती दुर्गा की पूजा महान विभव के विनियोजन से विस्तारपूर्वक की जानी चाहिए'' इस प्रकार के वचन से प्राप्त निशाकालीन पूजन के सन्दर्भ में अष्टमी तिथि का निशाकाल मे योग ही उपादेय है।

''सभी नक्तव्रतों में तिथि का निशाकाल से योग ही विशेषाधायक होता है। जिस कर्म का जो काल है उस काल में विद्यमान तिथि ही उस कर्म की तिथि है और उसी तिथि में विहित कर्मों का अनुष्ठान करना चाहिए। तिथि की केवल ह्रास-वृद्धि उसकी कर्मानर्हता को प्रमाणित नहीं किया करते हैं।''

इस वचन से यह विदित होता है कि बाधक प्रमाण के अनुपस्थित रहने पर सामान्य वचन में संकोच-विधान का साधक कोई भी प्रमाण उपलब्ध नहीं है। युग्म विधिवाक्यों की संगति उन्हें दिवाकालीन पूजन-परक मानकर की जा सकती है।

असमर्थ व्यक्ति के लिए एक दिन की पूजा का भी विधान उपलब्ध

होता है। देवी-पुराण में कहा गया है :-

"सूर्य के कन्या राशि में रहने पर निष्कल, सकल अथवा एक या पाँच दिन तक देवी-पूजन-महोत्सव के प्रकरण में पूजन-कृत्य का उल्लंघन न करें।"

यहाँ मूल-वचन में प्रयुक्त 'निष्कल' शब्द का अर्थ अमावास्या तिथि है जब चन्द्रमा की एक भी कला अवशिष्ट नहीं रह जाती है। 'सकल' शब्द का अर्थ पूर्णिमा तिथि है जब वह तिथि चन्द्रमा की सोलहों कलाओं से युक्त हो जाती है। 'एक' शब्द का अर्थ कोई भी एक दिन तथा 'पञ्चक' का अर्थ कोई भी पाँच दिन है। 'कन्या में रहने पर' के अनन्तर 'सूर्य के' यह उसका शेष-भूत पद है, उसका पूरक अवशिष्टांश है। 'एक क्षण भी पूजा का लंघन न करें' का अर्थ इस प्रकार है - क्षण अर्थात् देवी-महोत्सव को पाकर पूजा का लंघन न करें।

कालिका-पुराण में कहा गया है :-

"भगवान् ने कहा - हे भैरव! जो व्यक्ति अज्ञान, आलस्य, दम्भ अथवा द्वेष के वशीभूत होकर दुर्गा-महोत्सव के अवसर पर देवी का पूजन नहीं करता है उस पर क्रुद्ध होकर देवी उसके सारे मनोरथों का विनाश कर डालती हैं और परजन्म में वह महामाया का बलिपशु होकर जन्म लेता है। अतएव, सभी लोगों के हित तथा ऐश्वर्य की अभिवृद्धि के लिए दुर्गातन्त्र तथा मन्त्र से भद्रकाली तथा उग्रचण्डा इन दोनों की भी पूजा महामाया-महोत्सव के अवसर पर की जानी चाहिए।"

●

## *।। शान्तिकलश-स्थापन की विधि।।*

अब, प्रतिपदा तिथि में यजमान को स्नान कराने के लिए शान्ति-कलश के स्थापन की विधि का वर्णन किया जाता है।

इस सन्दर्भ में मत्स्य-पुराण में कहा गया है :-

"उसके उत्तर की ओर दही एवं अक्षत से युक्त, आम्र-पल्लव से संच्छन्न, फल तथा वस्त्र से समन्वित, पञ्चरत्न से विभूषित एवं पञ्चभंग दल से अलंकृत, व्रणरहित कलश की स्थापना की जानी चाहिए और उसे गंगा-प्रभृति सभी पावन नदियों, समुद्रों तथा प्रशस्त सरोवरों के जल से परिपूर्ण कर देना चाहिए। तदनन्तर, धर्मवेत्ता पुरोहित को चाहिए कि यजमान के स्नान के लिए गजशाला, अश्वशाला, रथ्या (रास्ता), वल्मीक (बाँबी), नदीसंगम, ह्रद (झील) तथा गोकुल (गोशाला) की मृत्तिका लाकर जिसमें सर्वौषधि का जल मिला हुआ हो, कलश में विन्यस्त करे और प्रार्थना करे कि सभी समुद्र, सरिताएं, सरोवर तथा निरन्तर प्रवाह-शील नद जिनमें यजमान के दुरित-निचय को विनष्ट करने की शक्ति स्वतः निहित रहती है, कलश में सन्निहित हों।"

यहाँ पञ्चभंगदल का तात्पर्य आम, पीपल, बड़, प्लक्ष एवं गूलर के पल्लवों से है।

इस प्रसंग में भविष्य-पुराण में कहा गया है :-

"श्रीकाम - लक्ष्मी के अभिलाषी - यजमान को चाहिए कि वह अपने देश की सर्वतोमुखी अभिवृद्धि के लिए शुभप्रद सुवर्ण, घृत, गोधूम एवं गोरोचन के साथ दूर्वादलों को ब्रह्मा की पूजा के कलश में रक्खे।"

श्रीदुर्गोत्सव के प्रकरण के अन्तर्गत पक्षव्यापिनी पूजा के प्रसंग में कालिका-पुराण में और भी कहा गया है, जो इस प्रकार है :-

"अग्नि, ब्रह्मा, भवानी, गणेश, शेषनाग, कार्त्तिकेय, सूर्य, ब्राह्मी-प्रभृति अष्ट-मातृकाओं, इन्द्रादि दशदिक्पालों तथा नवग्रहों में से प्रत्येक का पूजन विधिविहित पद्धति के अनुसार पूर्व-विन्यस्त कलशों में सम्पादित कर समाहित-चित्त यजमान इन देवताओं को एक-एक पवित्र मूर्त्ति प्रदान करे।"

## ।। स्वस्त्ययन-विधि ।।

अब, स्वस्त्ययन की विधि का वर्णन किया जाता है। इस सन्दर्भ में मार्कण्डेय-पुराण में कहा गया है :-

इसलिए, मेरे माहात्म्य (सप्तशती) का पाठ समाहित-चित्त से किया जाना चाहिए और सदैव भक्ति-भावना से ओतप्रोत हृदय से इसका श्रवण किया जाना चाहिए क्योंकि यह सर्वोत्कृष्ट और महान स्वस्त्ययन है।

ज्योतिःशास्त्र में कहा गया है :-

"पुराण आदि ग्रन्थों में कीर्त्तित भगवती के माहात्म्य का पाठ तथा श्रवण सभी कामनाओं की परिपूर्त्ति के लिए नियत रूप से किया जाना चाहिए।"

इस प्रसंग में वेदोक्त स्वस्त्ययन भी अनुष्ठेय है जैसा कि लघुव्यास ने कहा है :-

"वेदाभ्यास के फलस्वरूप जैसे धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष जैसे पुरुषार्थ-चतुष्टय की प्राप्ति होती है उसी प्रकार शान्ति, स्वस्त्ययन एवं सभी अभिलाषाओं की भी प्राप्ति होती है।"

●

## ।। देवीमाहात्म्य के श्रवण एवं कीर्त्तन का फल ।।

अब, देवी-माहात्म्य के श्रवण एवं कीर्त्तन के फल का वर्णन किया जाता है। इस सन्दर्भ में मार्कण्डेय-पुराण में कहा गया है :-

"देवी बोलीं - इन स्तोत्रों से जो समाहित-चित्त व्यक्ति मेरी स्तुति करेगा" - यहाँ से लेकर "मेरे चरित के श्रवण करने वालों के दूर से ही भाग खड़े होते हैं" - यहाँ तक के श्लोक-समूह में फलश्रुति प्राप्त होती है।

इस प्रसंग में और भी वहीं कहा गया है :-

"देवताओं ने कहा – और, हे निर्मल-वदने अम्बिके हम लोगों के ऊपर प्रसन्न हुईं तु उसे जो इन स्रोत्रों से तुम्हारी स्तुति करेगा, वित्त-सम्पदा की अभिवृद्धि विभवों की समृद्धि तथा धन एवं स्त्री-प्रभृति सम्पदाओं का उपचय प्रदान करोगी।"

और भी वहीं कहा गया है :-

"विविध स्तोत्रों से अभिष्टुत तथा धूप एवं गन्ध-प्रभृति उपकरणों से विधिपूर्वक पूजित जगदम्बा पूजक को वित्त-सौख्य, पुत्र-सौख्य तथा धर्मानुगामिनी शुभ-मति प्रदान करतीं हैं।"

●

## *।। द्वितीयादि रेवन्तादि पूजन ।।*

अब, द्वितीयादि तिथि में की जाने वाली रेवन्त पूजा का विधान वर्णित किया जाता है।

इस सन्दर्भ में शालिहोत्र में कहा गया है :-

"आश्विन मास के शुक्ल-पक्ष में द्वितीयादि सात तिथियों की अवधि में घोड़ों की रक्षा इस प्रकार करनी चाहिए जिससे सूर्य की किरणें उनका स्पर्श न कर सकें।

और भी कहा गया है :-

"शुभ दिन तथा शुभ मुहूर्त्त में पुरोहित के साथ राजा को चाहिए कि वह घोड़ों का मांगलिक संस्कार-कृत्य अनुष्ठित करें, तदनन्तर, उन्हें अश्वशाला में प्रवेश करावे, और अपने मस्तक पर देव-विग्रह का धारण करे तथा सदा रेवन्त का पूजन करे। तत्पश्चात् नाना प्रकार की खाद्य-सामग्री तथा नैवेद्य रेवन्त देव का निवेदित करे।"

ब्रह्म-पुराण में कहा गया है :-

"आश्विन मास के शुक्लपक्ष के अन्तर्गत स्वाती नक्षत्र के योग से शोभित समय में उच्चैःश्रवा नामक अश्व ने प्राचीनकाल में सूर्य का सर्वप्रथम वहन किया था। अतएव मुनष्यों को चाहिए कि वे अश्वों के साथ सूर्य की पूजा श्रद्धा-बुद्धि के साथ करें और नवमी-तिथि-पर्यन्त प्रतिदिन अश्वों की पूजा करें। अश्वों के निमित्त प्रतिदिन शान्ति तथा स्वस्त्ययन का अनुष्ठान किया जाना चाहिए। धान्य, भल्लातक, कुष्ठ (कूट नामक काष्ठ विशेष), वचा तथा सिद्धार्थक (सरसों) को पाँच रंगों के धागों में गुम्फित कर उन अश्वों के गले में बाँध देना चाहिए तथा प्रतिदिन वायुदैवत, वरुण-दैवत, आदित्य-दैवत, इन्द्र दैवत, विष्णु दैवत एवं विश्वे-देव-दैवत मन्त्रों से होम करना चाहिए। शास्त्र-हस्त पुरुषों के द्वारा उन अश्वों की निरन्तर रक्षा की जानी चाहिए तथा इस अवधि में उन्हें न तो कशाघात से ताड़ित करना चाहिए और न वहन-कर्म में ही लगाना चाहिए।"

मूल-वचन में पठित "वायव्यैः" इत्यादि बहुवचनान्त पदों के श्रवण से कपिञ्जलौलम्भन-न्याय के अनुसार वेदोक्त तीन-तीन वायव्यादि मन्त्रों से होम-कर्म का अनुष्ठान किया जाना चाहिए। इसके अतिरिक्त शालिहोत्र में विहित मन्त्रों से भी शालिहोम किया जाना चाहिए।

●

## *।। गज-पूजन ।।*

अब, गजपूजा के विधान का वर्णन किया जाता है।

प्राचीन युग में ज्येष्ठा नक्षत्र के योग से समन्वित काल में आठ महाबलशाली गजराजों ने पर्वतों, वनों एवं काननों से संकुल वसुन्धरा का वहन किया था। उन आठ महाबलशाली गजराजों के नाम इस प्रकार हैं :- कुमुद, ऐरावण, पद्म, पुष्पदन्त, वामन, सुप्रतीक, अञ्जन

तथा नील। अतएव, पूर्ववत् इन्द्र-दैवत नक्षत्र से प्रारम्भ कर नवमी तिथि तक उन गजराजों का पूजन किया जाना चाहिए।

ज्योतिःशास्त्र के अन्तर्गत अधोलिखित रूप में गजपूजा के मन्त्रों का उल्लेख प्राप्त होता है जिनमें इस प्रकार प्रार्थना की गयी है :-

"वसु, रुद्र तथा मरुद्‌गणों के साथ आदित्य तुम्हारी रक्षा किया करें। हे गजराज ! अपने स्वामी की रक्षा करो और समय की प्रतीक्षा करो। युद्ध में विजय प्राप्त करो तथा अन्य समय में कुशलपूर्वक विचरण करो। तुम्हें चन्द्रमा से शोभा की, कृष्ण से बल की, सूर्य से तेज की, पवन से वेग की, मेरु पर्वत से स्थिरता की, रुद्र से जय की तथा इन्द्र से यश की प्राप्ति होवे। नाग-गण तथा अपने-अपने अधिष्ठाता देवताओं के साथ सभी दिशाएं युद्ध में तुम्हारी रक्षा करें तथा गन्धर्वों के साथ अश्विनी-कुमार-युगल सर्वदा तुम्हारी रक्षा किया करें।"

●

## ।। षष्ठी तिथि में बिल्वाभिमन्त्रण ।।

अब, षष्ठी तिथि में बिल्वाभिमन्त्रण-कृत्य के विधान का वर्णन प्रस्तुत किया जाता है।

कालिका-पुराण में इस सन्दर्भ के अन्तर्गत कहा गया है :-

"बिल्व-पादप की शाखा तथा फलों में देवी के उद्‌बोधन-कृत्य का अनुष्ठान किया जाना चाहिए।"

इस प्रसंग में और भी कहा गया है :-

"ज्येष्टा-नक्षत्र में भलीभाँति देवी का अभ्यर्चन-कृत्य सम्पादित कर मूल-नक्षत्र में विधानपूर्वक पूजन किया जाना चाहिए तथा पूर्वाषाढ एवं उत्तराषाढ नक्षत्रों में अभ्यर्चन-कृत्य के अनुष्ठान के अनन्तर

श्रवणा-नक्षत्र के अन्त में उनका विसर्जन किया जाना चाहिए।''

गौड़-निबन्ध में कहा गया है :-

''ज्येष्ठा-नक्षत्र से युक्त षष्ठी तिथि में बिल्वाभिमन्त्रण-कृत्य विहित है।''

भविष्य-पुराण में कहा गया है :-

''षष्ठी तिथि की सायंसन्ध्या की वेला में बिल्व-पादप में देवी का उद्‌बोधन-कृत्य कराया जाना चाहिए।''

●

## *।। सप्तमी तिथि में नवपत्रिका-प्रवेशन।।*

अब, सप्तमी तिथि में पत्रिका के प्रवेश की विधि का वर्णन किया जाता है। ज्योतिःशास्त्र में कहा गया है :-

''आश्विन मास के शुक्ल पक्ष में शुभ मुहूर्त्त से युक्त जो सप्तमी तिथि होती है उसमें राजाओं द्वारा पत्रिका-पूजन का कृत्य अनुष्ठित किया जाना चाहिए। प्रशस्त एवं फलयुग्म से विभूषित बिल्व-शाखा को लाकर उसमें पूजन करना चाहिए।''

यहाँ मूल-वचन में पठित 'पूजयेत्' इस पद से पतिपाद्य पूजन क्रिया का अधिकरण शाखा ही है। आहरण-क्रिया के कर्म के रूप में चूँकि शाखा की ही उपस्थिति होती है, अतः उसी में पूजन विहित है। दुर्गा-देवी का पूजन बिल्व-पादप की शाखा में किया जाना चाहिए जैसा कि 'बिल्व में जो पूजा करे' इस वाक्यान्तर से विदित होता है। निबन्ध ग्रन्थ में 'बिल्व में' की व्याख्या 'बिल्व-शाखा में' की गयी है। बिल्व-पादप से शाखा के आनयन के अभाव में पूजन-कृत्य की उत्पत्ति नहीं हो पाती है, इसलिए शाखा के आनयन का कृत्य भी सप्तमी तिथि में ही अनुष्ठित किया जाना चाहिए। चूँकि शाखाहरण-कृत्य के लिए किसी दूसरे काल का उपदेश नहीं किया गया है, अतः उक्त कृत्य सप्तमी

तिथि में ही विधेय है।

इस सन्दर्भ में शिष्ट जन निम्नोक्त वचन पढ़ा करते हैं :-

"कदली, दाडिम, धान्य, हरिद्रा, मान, कञ्चुक, बिल्व, अशोक और जयन्ती को 'नवपत्रिका' के रूप में जानना चाहिए। कदली में ब्रह्माणी, दाडिम की शाखा में रक्त-चण्डिका, धान्य में लक्ष्मी, हरिद्रा में दुर्गा, मानक-पत्र में चामुण्डा, कञ्ची में कालिका, बिल्व में शिवा, अशोक में शोकरहिता तथा जयन्ती में कार्त्तिकी निवास करती हैं।"

बिल्व-पादप की शाखा के साथ कदली प्रभृति नव-पत्रिका को, शिष्ट-समाहत आचार-परम्परा के अनुरोध से, अपराजिता की लता से बाँध कर प्रवेश कराना चाहिए। बिल्व-पादप की शाखा के साथ देवी की मृन्मयी प्रतिमा के प्रवेशन तथा पूजन के सम्बन्ध में देवी-पुराण में कहा गया है :-

"उसमें देवी की प्रतिमा का निर्माण किया जाना चाहिए। उस प्रतिमा को सुवर्ण, रजत, मृत्तिका अथवा काष्ठ से निर्मित होना चाहिए और बिल्व में तथा खड्ग में पूजन-कृत्य का अनुष्ठान किया जाना चाहिए।"

●

## *।। महाष्टमी कृत्य का वर्णन ।।*

अब, महाष्टमी-कृत्य का वर्णन प्रस्तुत किया जाता है।

इस सन्दर्भ में आश्विन शुक्लपक्ष के अधिकार में ब्रह्म-पुराण के अन्तर्गत कहा गया है :-

"ब्रह्मा ने कहा :-

अष्टमी तिथि में अनेक कोटि योगिनियों के साथ नितान्त भयंकर एवं दक्ष यज्ञ का विध्वंस करने वाली भद्रकाली प्रादुर्भूत हुई थीं।

अतः उस दिन मनुष्यों को चाहिए कि वे उपवास रक्खें और वस्त्र, धूप, माल्य, रत्न, अनुलेपन, दीप, विविध भक्ष्योपकरण, फल-मूल, धान्य, आमिष, विविध शाक (व्यञ्जन), होमानुष्ठान, ब्राह्मण-भोजन, बिल्वपत्र, श्रीफल, चन्दन, घृत, पशुबलि, सुस्वादु पानक (पेय पदार्थ), तथा रात्रि-जागरण के द्वारा देवी-पूजन के कृत्य का सम्पादन करें। उक्त दिवस में सैंकड़ों एवं हजारों की संख्या में आध्मात शंखों एवं आहत भेरियों का तुमुल निनाद दिग्दिगन्त में फैल चला था और दुन्दुभि-वाद्य तथा मर्दलों की उद्दाम ध्वनि-लहरी सर्वत्र परिव्याप्त हो चली थी। देवी के भक्त देवश्रेष्ठों ने उक्त दिवस को पताकाओं तथा ध्वजपटों से सञ्छन्न कर रक्खा था। और चतुर्दिक विन्यस्त घण्टाओं एवं चामरों से वह सुशोभित हो रहा था।''

''हे वत्स! भूतों एवं प्रेतों से परिव्याप्त इस महाष्टमी के दिन सभी देवताओं ने मिलकर भगवती महामाया की शाश्वती महापूजा की थी। वर्षा-ऋतु के विगम के अनन्तर आश्विन मास में जो पूजक महिषासुर-रूपी शत्रु का वध करने वाली दुर्गा-देवी का पूजन अष्टमी तिथि की अर्द्धरात्र-वेला में सम्पन्न कर उन्हें पशुबलि समर्पित करते हैं वे महाबलशाली हुआ करते हैं। और, जो पूजक देवी को सर्वभूत-विनाशन बलि समर्पित करते हैं उनके इस कृत्य से देवी जगदम्बा शंकर-कल्प-परिमित सुदीर्घ कालावधि-पर्यन्त परितृप्त होकर उनके ऊपर प्रसन्न रहा करती हैं।''

मूल-वचन में पठित 'सर्वभूत-विनाशन' पद का अर्थ है 'सभी भूत अर्थात् विधि-विहित महिष एवं मेष जीवों का विधान के अनुसार विनाश - शिरश्छेद - किया जाता है जिस बलि में उस प्रकार की बलि'।

''ऐसे पूजक देवलोक अर्थात् स्वर्ग में भी विविध प्रकार के अतिशय दुर्लभ भोगों का उपभोग किया करते हैं। उन्हें न तो मानसिक चिन्ताएँ सता पातीं हैं और न रोग ही पीड़ित कर पाते हैं। जो पूजक देवी को पशुबलि समर्पित करते हैं उन्हें शत्रु का भय नहीं हुआ करता

है और न देवता, दुष्ट ग्रह दैत्य, असुर, पन्नग तथा देवताओं के अध्यक्ष ही उन्हें पीड़ित कर पाने में समर्थ हुआ करते हैं। सभी प्रकार के शत्रुओं के प्रशमन के लिए रक्षोगण को पशुबलि समर्पित करनी चाहिए।''

कालिका-पुराण में कहा गया है :-

''सूर्य के कन्या-राशि में रहने पर आश्विन मास की जो शुक्ला अष्टमी तिथि होती है उसके निशा-भाग में महाविभवोपनीत समृद्ध पूजा-सम्भार के साथ महामाया दुर्गा भगवती की पूजा करनी चाहिए। नवमी तिथि में विधि-विहित पद्धति के अनुसार बलिदान किया जाना चाहिए और उसी तिथि में ऐश्वर्य-लाभ के निमित्त जप तथा होम का अनुष्ठान किया जाना चाहिए।''

इस सन्दर्भ में देवी-पुराण में और भी कहा गया है :-

''उस तिथि में अष्टमातृकाओं और देवियों की पूजा निशाकाल में की जानी चाहिए।

●

## *।। महाष्टमी-महानवमी तिथियों का कृत्य सूचन।।*

अब, महाष्टमी तथा महानवमी के कृत्यों की सूचना दी जाती है। इस सन्दर्भ में देवी-पुराण में कहा गया है :-

''ब्रह्मा ने कहा :-

अशेष सुरों एवं असुरों के मानस में भय का सञ्चार करने वाले महान् वीर तथा भयानक आकृति वाले महिषासुर के निहत किये जाने पर देवी के समस्त उपासक - देवता तथा राक्षस - उस सुदुर्जय महिषासुर को मारा गया देखकर उनके समीप आये जिनमें ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर, इन्द्र, चन्द्र, यम, वायु, द्वादश आदित्य, आठों वसु, एकादश रुद्र, ग्रहगण तथा गुह्यकों के साथ नागगण सम्मिलित थे। उन

लोगों ने आकर भक्ति-भाव-सम्भृत हृदय से देवी की स्तुति की जिससे अशेष भय का विनाश करने वाली देवी ने सभी लोकों के निवासियों को वरदान दिया। वहाँ समवेत सभी देवताओं ने भगवती महामाया को महिषों एवं छागों के मांस की बलि प्रदान की। विज्ञ जनों को चाहिए कि वे पूजावधि के अन्तर्गत निशाभाग में दुर्गामण्डप में शस्त्रों का पूजन किया करें तथा शिल्पिजन अपने-अपने वाद्यभाण्ड, कवच, आयुध एवं चिन्ह-विशेषों का सर्वदा पूजन किया करें।''

देवी-पुराण में और भी कहा गया है :-

''कन्या-राशि में सूर्य के रहने पर आश्विन मास के शुक्लपक्ष की अष्टमी तिथि में उपवास रखते हुए निशार्द्ध-वेला में अतिशय वैभव से उपनीत समृद्ध पूजा-सामग्री के साथ पूजक भगवती दुर्गा की अभ्यर्चना करे। अथवा, पूजक देवी का पूजन वरुण-दैवत नक्षत्र में प्रारम्भ करें, उन्हें पशुबलि तथा गवल एवं आज की बलि प्रदान करे और इन्द्रादि लोकपालों को भी बलि प्रदान कर जागरण-पुरस्सर अशेष निशा का यापन करे।

यहाँ मूल-वचन में पठित 'इषे' का अर्थ 'आश्विन मास' है, 'वारुणे' का अर्थ 'शतभिषा नक्षत्र' है, 'पशुः' का अर्थ 'गवल एवं अज से भिन्न पशु' है, 'गवलः' का अर्थ 'महिष' है तथा 'सुरेशानाम्' का अर्थ 'इन्द्रादि दश लोकपाल' है।

इस सन्दर्भ में पुनः देवी-पुराण में कहा गया है :-

''हे वत्स! सूर्य के कन्याराशि में रहने पर शुक्लाष्टमी तिथि की निशा के अर्द्धभाग में पूजक उपवास-पूर्वक महान् विभव से उपनीत विविध पूजोपकरणों के साथ देवी की पूजा करे। देवी की पूजा का प्रारम्भ 'रक्षर्क्षे' अथवा 'वारिभ' में करें और पशुबलि अथवा केवल गवल अथवा अज की बलि प्रदान करे। जब तक पृथिवी, वायु, आकाश, जल, वह्नि, चन्द्रमा तथा ग्रहगण विद्यमान हैं तब तक इस पृथिवी पर चण्डिका-देवी की पूजा हुआ करेगी। विशेषतः, वर्षाकाल के

अन्तर्गत आश्विन मास की अष्टमी तथा नवमी तिथियों के नाम में युक्त होकर 'महा' शब्द इस संसार में महाष्टमी और महानवमी के रूप में विख्यात होगा। हे देवराज इन्द्र! स्वर्गवास जैसे स्पृहणीय फल को प्रदान करने वाले देवी पूजन के इस विधान का उल्लेख परापर-विभाग को प्रदर्शित करते हुए मैंने तुझसे किया है।''

यहाँ मूल-वचन में पठित 'रक्षर्क्षे' का अर्थ 'मूल नक्षत्र में' एवं 'वारिभे' का अर्थ 'पुर्वाषाढ नक्षत्र में' है तथा 'प्रावृटकाले' पद का प्रयोग मासचतुष्टयात्मक वर्षाकाल के अभिप्राय से किया गया है।

●

## *।। महाष्टमी-महानवमी तिथियों में नवदुर्गापूजा विधि।।*

अब, महाष्टमी तथा महानवमी तिथियों में अनुष्ठित की जाने वाली दुर्गापूजा की विधि का उल्लेख किया जाता है। इस सन्दर्भ में शिल्पिशास्त्र में कहा गया है :-

''नवसंख्यक कमलों से अलंकृत स्थान में अपनी मूर्त्तियों के साथ नव तत्त्वाक्षर मन्त्र से दुर्गा देवी का पूजन करना चाहिए। यह पूजन-कृत्य आदि में, मध्य में तथा इन्द्रादि-दैवत दिशाओं में उक्त मन्त्र से अनुष्ठित किया जाना चाहिए।''

''अष्टादशभुजा देवी की आकृति मनोहर होनी चाहिए। उनके वक्षोज-युगल ऊरु देश परिपुष्ट होने चाहिए। वे अपनी वाम भुजाओं में मूर्द्धज, खेटक, घण्टा, दर्पण, तर्जनी-मुद्रा, धनुष, ध्वज, डमरु तथा पाश का धारण कर रही हों एवं दक्षिण भुजाओं में शक्ति, मुद्‌गर, शूल, वज्र, खड्‌ग, अंकुश, बाण, चक्र तथा शलाका जैसे आयुधों से समन्वित हों। अवशिष्ट देवियों के विग्रह का निर्माण तर्जनी-मुद्रा एवं डमरु से रहित षोडश-भुजा मूर्त्तियों के रूप में किया जाना चाहिए। इन अवशिष्ट देवियों के नाम इस प्रकार हैं :-

रुद्रचण्डा, प्रचण्डा, चण्डोग्रा, चण्डनायिका, चण्डा, चण्डवती, चण्डरूपा, अतिचण्डिका तथा नवीं उग्रचण्डा जो मध्य में विराजमान रुप में वर्णित की गयी हैं। इनके वर्ण क्रमशः गोरोचना से रञ्जित अरुण, कृष्ण, नील, शुक्ल, धूम्रवर्ण, पीत, पाण्डर (पीताभ-श्वेत) तथा रक्त होने चाहिएं एवं इन्हें आलीढ-मुद्रा में सिंह पर अवस्थित रूप में प्रदर्शित किया जाना चाहिए।"

"तदनन्तर, देवी के द्वारा निहत महिषरूपधारी महिषासुर के खड्गच्छिन्न शरीर से प्रोद्भूत खड्गहस्त महिष-दानव का निर्माण करना चाहिए और उस दानव के सिर के बालों को अपनी मुट्ठी में कस कर पकड़ रखने वाली देवियों की मूत्तियाँ स्थापित करनी चाहिए। ये मूर्त्तियाँ मण्डलीकृत रूप में अथवा ऋजुपंक्ति में स्थापित की जानी चाहिए। ऐसा स्कन्दयामल में कहा गया है।"

"हे महिषासुर-विनाशिनि! महामाये! मुण्डमालिनि! चामुण्डे! मुझे द्रव्य, आरोग्य तथा विजय प्रदान करो। तुम्हें सदैव नमस्कार है। मुझे रूप प्रदान करो, यश प्रदान करो, हे भगवति ! मुझे सौभाग्य प्रदान करो, अनेक पुत्र प्रदान करो, धन प्रदान करो तथा अशेष मनोरथों को परिपूर्ण करो।"

सबसे पहले प्रथम स्थान में कमल के मध्य में प्रतिष्ठित उग्रचण्डा की मूर्त्तिरचना अष्टादश-भुजा के रूप में की जानी चाहिए और उनका पूजन किया जाना चाहिए। पूर्व आदि दिशाओं में अवस्थित रुद्रचण्डा प्रभृति आठ देवियों की मूर्त्ति-रचना षोडशभुजा के रूप में की जानी चाहिए। 'दुर्गे दुर्गे रक्षिणि स्वाहा' यह नवतत्त्वाक्षर मन्त्र है। पूजन के क्रम में यह मन्त्र आदि में प्रणव से समन्वित रूप में पढ़ा जाना चाहिए। खेट रधाफल के नाम से प्रसिद्ध है। धनुष से बाण चलाने के प्रसंग में अवलम्बनीय शरीरावस्थान-विशेष का नाम आलीढ है। हरि का अर्थ सिंह है। 'महिषोऽथ महान् शस्त्री' जैसे वचन में पठित महिष पद का अर्थ महिषासुर है। तदनन्तर, देवी के द्वारा महिष-शरीर के निहत कर

दिये जाने पर पुनः प्रादुर्भूत महिषासुर को खड्गहस्त रूप में प्रस्तुत किया जाना चाहिए। 'तत्कचग्रह–मुष्टिका' जैसे वचन में पठित समस्त पद का अर्थ है :- वह देवी जिन्होंने महिषासुर के सिर के बालों को अपनी मुट्ठी में कसकर पकड़ रक्खा हो। 'स्थाप्या वृत्तेन पंक्त्या वा' जैसे पदों के अर्थ इस प्रकार हैं :- तब, देवियों की स्थापना मण्डलाकार अथवा सरल पंक्ति के रूप में की जानी चाहिए।

*सर्वमंगला पूजा–विधान*

अब, सर्वमंगला देवी की पूजा के विधान का वर्णन किया जाता है। इस प्रसंग में देवी–पुराण में कहा गया है :-

"मंगला, नन्दिनी, भद्रा, लक्ष्मी, कीर्त्ति, यशस्विनी, पुष्टि, मेधा, शिवा, साध्वी, यशा, शोभा, जया, धृति, आनन्दा तथा सुनन्दा ये सोलह देवियाँ परिकीर्त्तित की गयी हैं। एक–एक वर्ण से पृथक्–पृथक् देवियों की मुद्राएं प्रदर्शित की जानी चाहिएं और विधि–पुरस्सर ऐशान्यादि आयुध उन्हें प्रदान किये जाने चाहिएं।"

"योनिमुद्रा, लिंगमुद्रा, व्यापिनी, छत्र, गदा, घण्टा, दण्ड, खेटक, शूल, चक्र, पाश, खड्ग, बाण, धनुष, वीणा, पद्म एवं शंख ये सोलह मुद्राएं हैं। इस के अनन्तर मन्त्रों के पद इस प्रकार हैं :- 'ॐ कालि कालि वज्रेश्वरि लोहचण्डायै ठः ठः' यह मूल मन्त्र है। 'ॐ कालि ठः ठः' यह हृदय है। 'ॐ कालि कालि वज्रिणि' यह शिर है। 'ॐ कालि कालेश्वरि' यह शिखा है। 'ॐ कालि वज्रेश्वरि' यह कवच है। 'ॐ कालि लोहदण्डायै' यह अस्त्र है। मूल मन्त्र को नेत्र कहा गया है। इस पद्धति से पाँच मुखों की स्थापना 'सर्वमंगलमंगल्ये' – इत्यादि मन्त्र से, पश्चात्, करना चाहिए।"

*उग्रदण्डा पूजा-विधान*

अब, उग्रदण्डा देवी की पूजा का विधान वर्णित किया जाता है। इस सन्दर्भ में कालिका-पुराण में कहा गया है :-

"भगवान ने कहा :-

जो देवी उग्रदण्डा के नाम से विख्यात हैं उनकी मूर्त्ति अट्ठारह भुजाओं से समन्वित हुआ करती है। उनका प्रादुर्भाव बहुकोटि-संख्यक योगिनी-गणों के साथ हुआ था। उनके मस्तक पर जटाजूट विराजमान रहता है जो पूर्णचन्द्र तथा तीन मुकुटों के विन्यास से शोभायमान रहा करता है। नागहार से विभूषित देवी का विग्रह स्वर्णहारों से देदीप्यमान दीख पड़ता है। विकसित नयनों से समुज्ज्वल देवी अपनी दाहिनी भुजाओं में शूल, खड्ग, शंख, चक्र, बाण, शक्ति, वज्र एवं दण्ड धारण किया करतीं हैं तथा अपनी वाम भुजाओं में खेटक, चर्म (ढाल), धनुष, पाश, अंकुश, घण्टा, परशु, मुसल जैसे आयुध धारण किया करती हैं। और उनके सबसे अधोवर्त्ती दाहिने हाथ में गदा तथा बाँयें हाथ में सुरापूर्ण पानपात्र विराजमान रहा करता है।"

"भिन्नाञ्जन की राशि के समान श्यामल कान्ति-वैभव से समुद्भासित देवी प्रचण्ड मुद्रा में सिंह पर आसीन रहा करतीं हैं, उनके नेत्र आरक्त रहा करते हैं, उनका श्रीविग्रह महाप्रमाण हुआ करता है तथा वे अट्ठारह भुजाओं से समन्वित हुआ करतीं हैं। पूजक को चाहिए कि वह प्रणिपात-पुरस्सर मण्डलों के निवेशन की विधि सम्पन्न कर अष्टमी तिथि में विधिविहित विविध पशुओं के सुरभित रुधिरों, मांसों तथा महामांसों की बलि के रूप में समर्पित भोजनों से दुर्गा देवी की पूजा करे।

"सिन्दुरों, अंगरागों, नाना प्रकार के विलेपनीय द्रव्यों, विविध प्रकार के पुष्पों तथा बहुविध फलों के द्वारा महाष्टमी तिथि में और प्रभूतत बलिदानों के द्वारा नवमी तिथि में पूजक देवी का पूजन-कृत्य सम्पन्न करे। तदनन्तर, पूजक को चाहिए कि वह श्रवणा-नक्षत्र से

युक्त दशमी तिथि में शाबरोत्सव-समारोह के साथ देवी का विसर्जन-कृत्य सम्पादित करे। ऐसा पूजक जो पुत्रवान हो, महाष्टमी में उपवास न करे। उसे चाहिए कि वह निराहार-व्रत अथवा यताहार-व्रत का परिपालन करता हुआ पवित्र हृदय से दशमी तिथि में देवी का विसर्जन-कृत्य अनुष्ठित करे।''

*दशभुजा पूजा-विधान*

अब, दशभुजा देवी की पूजा के विधान का वर्णन प्रस्तुत किया जाता है।

साधक को चाहिए कि वह देवी के पूर्व प्रोक्त दश भुजाओं से समन्वित रूप का ध्यान करे और स्वच्छ अन्तःकरण से युक्त हो, हाथ से पुष्प लेकर देवी का आवाहन इस प्रकार करे :-

''हे परमेश्वरि! आओ-आओ, यहाँ पूजास्थान में अपने सान्निध्य को परिकल्पित करो और पूजा के इस भाग का ग्रहण करो। हे दुर्गे देवि! तुम्हें नमस्कार हो। हे दुर्गे देवि! अपने सभी गणों, आयुधों और वाहनों के साथ यहाँ आओ और इस पूजा-भाग का ग्रहण करो तथा इस यज्ञ की रक्षा करो। तुम्हें नमस्कार हो।''

''हे भैरव! सर्वप्रथम दुर्गातन्त्र से तथा पुनः चतुरक्षर मन्त्र से साधक पूर्वप्रोक्त पाद्यादि षोडश उपचार देवी को समर्पित करे और तदनन्तर दुर्गा-तन्त्र से और पूर्वोक्त मन्त्र से अंगन्यासपूर्वक देवी के पूजन-कृत्य का अनुष्ठान करे। 'दुर्गे' इस मन्त्र से हृदय, पुनः 'दुर्गे' इस मन्त्र से मुख तथा शिखा कवच, नेत्र, बाहु एवं पाद इन अंगों का अवशिष्ट वकारादि पञ्चाक्षरों से क्रमशः पूजन करे। मण्डल के पूर्वभाग में साधक देवी की शक्तियों का पूजन करे जिनके नाम इस प्रकार हैं :- उग्रचण्डा, प्रचण्डा, चण्डोग्रा, चण्डनायिका, चण्डा, चण्डवती, चण्डरूपा तथा अतिचण्डिका। देवी के द्वारा अपने हाथों में धारण किये गये शस्त्रों एवं अस्त्रों का, उनके वाहनभूत सिंह का तथा महिषाकृति दैत्य

का, प्रथमतः, पूजन किया जाना चाहिए। तत्पश्चात्, जप एवं स्तवन-कृत्य के सम्पादन के अनन्तर अवगुण्ठन के अन्तर्गत प्रणिपात-पुरस्सर योनिमुद्रा का प्रदर्शन कर देवी को बलि समर्पित करनी चाहिए। तदनन्तर, 'चण्डेश्वरी को नमस्कार है' ऐसा कह कर ईशान कोण में साधक निर्माल्य का निक्षेप कर देवी के विसर्जन-कृत्य का सम्पादन करे।"

इस सन्दर्भ में और भी कहा गया है :-

"उग्रचण्डा प्रभृति आठ योगिनियों, शुभप्रद चौंसठ योगिनियों तथा एक कोटि योगिनियों की पूजा की जानी चाहिए। और, देवी के समीप में विराजमान मंगलमय विग्रह-धारिणी नवदुर्गाओं की पूजा की जानी चाहिए। साथ ही, जयन्ती प्रभृतियों का भी पूजन गन्ध-पुष्पों से किया जाना चाहिए क्योंकि वे देवी की ही मूर्तियां हैं। पूजापरायण यजमान को चाहिए कि वह अपने अभ्युदय एवं ऐश्वर्य के लिए महिषासुर-मर्दिनी दुर्गा देवी के करकमलों में विद्यमान शस्त्रों, अस्त्रों तथा अंग-प्रत्यंग-विन्यस्त विविध आभूषणों एवं वाहनभूत सिंह का पूजन करे।"

और भी कहा गया है :-

"बुद्धिमान पूजक को चाहिए कि वह नवग्रहों, दश दिक्पालों तथा भैरव एवं भैरवी का पूजन पूर्वोक्त क्रम के अनुसार पूर्ववत् करे।

और भी कहा गया है :-

"इन चौंसठ योगिनियों का पूजन दक्षिण भाग में करे।"



## *।। चतुःषष्ठि देवी का स्वरूप-कथन ।।*

अब, चौंसठ योगिनियों का स्वरूप-वर्णन प्रस्तुत किया जाता है। इस सन्दर्भ में देवी-पुराण में कहा गया है :-

"ब्रह्मा ने कहा – हे इन्द्र! सुनो। मैं देवी के चौंसठ स्वरूपों का प्रकथन करुंगा जिनका श्रवण धन-धान्य की समृद्धि से समन्वित महासौभाग्य का प्रदाता है।

(१) विजया

शूल एवं कमलाक्ष को धारण करने वाली, सिंह पर आरुढ तथा वर-प्रदान के लिए समुद्यत एवं सभी प्रकार की सिद्धियों का प्रदान करने वाली विजया देवी का पूजन करना चाहिए।

(२) मंगला

मंगला देवी सभी सिद्धियों का प्रदान करतीं हैं। ये सिंह के ऊपर पद्मासन लगाकर आसीन रहतीं हैं। इनकी मुखमुद्रा सौम्य रहती है। ये अपने जटाजूट-बन्ध पर मुकुट धारण करतीं हैं। इनका दाहिना हाथ अभय-प्रदान-मुद्रा में उद्यत रहता है। शूल एवं कमलाक्ष की माला का धारण करती हुई ये वरदान देती हैं। इनका पूजन करना चाहिए।

(३) भद्रा

भद्रासन पर विराजमान, मंगलप्रद तथा नील-कमल, शूल एवं कमलाक्ष की मनोहर माला धारण करने वाली भद्रा देवी का पूजन करना चाहिए।

(४) धृति

भयंकर आसन-बन्ध में आसीन, कमल एवं दर्पण का धारण करने वाली तथा आवेध्य, आरोप्य, निक्षेप्य एवं बन्धनीय जैसे सभी प्रकार के आभरणों से विभूषित धृति देवी का पूजन करना चाहिए।

(५) शान्ति

शान्ति देवी की प्रतिमा का निर्माण शान्ति प्रदान करने वाली मुद्रा में पद्मासन पर सुव्यवस्थित भाव से समासीन, अक्षसूत्र का धारण करने वाली तथा वर-प्रदान के लिए उद्यत-हस्ता के रूप में किया जाना चाहिए।

(६) शिवा

शिवा देवी की प्रतिमा का निर्माण वृषभ पर आरुढ, तीन नयनों से समन्वित, हाथों में वर, डमरु, सर्प, शूल एवं अभय-मुद्रा धारण करने वाली, जटाजूट-बन्ध पर चन्द्रकला से अलंकृत तथा वासुकी-नाग के कंकण से विभूषित रूप में किया जाना चाहिए।

(७) क्षमा

क्षमा देवी की प्रतिमा का निर्माण पद्मासन पर आसीन, प्रतिसूर्य का उपपालन करने वाली, मेखला तथा शूल से समन्वित एवं योगपट्ट के उत्तरीय का धारण करने वाली के रूप में किया जाना चाहिए।

(८) सिद्धि

सिद्धि देवी की मूर्त्ति का निर्माण भयंकर आसन में पद्मासनासीन, सिद्धार्थक वर प्रदान करने वाली तथा प्रतिसूर्य से उपशोभित रूप में किया जाना चाहिए।

(६) तुष्टि

तुष्टि देवी की प्रतिमा की रचना कलस पर आसीन, पाश, अंकुश, कमल एवं स्वस्तिक धारण करने वाली तथा सौम्य आकृति से समन्वित रूप में की जानी चाहिए।

(१०) उमा

मंगलदायिनी उमा देवी की मूर्त्ति की रचना पद्मासन पर आसीन, मृग एवं सिंह से परिवेष्टित, योगपट्ट के उत्तरीय से संवीत, कमण्डलु से समन्वित, वर-प्रदान की मुद्रा में उद्यत-हस्ता, त्रिशूल तथा अक्षमाला का धारण करने वाली, जया प्रभृति से परिवृत, नवग्रहों की माला से विभूषित, पत्रावली से विरचित कुण्डलों का धारण करने वाली तथा देवाधिदेव शिव की सपर्या में निरत रूप में की जानी चाहिए।

(११) पुष्टि

पुष्टि देवी की प्रतिमा का निर्माण जिस प्रकार किया जाना चाहिए उसे सुनो। वे हाथ में खड्ग-धारण करतीं हैं। उनकी आकृति विशाल होती है एवं वे चर्म (ढाल) तथा मुद्गर का धारण करतीं हैं। वे अश्व पर आरुढ रहा करतीं हैं एवं अपने रूप की शोभा से सदा विराजमान रहतीं हैं। पुष्टि देवी की प्रतिमा का निर्माण इसी प्रकार किया जाना चाहिए।

(१२) श्री

श्री देवी की मूर्त्ति की रचना पद्मासन पर आसीन, कमल एवं श्रीफल का धारण करने वाली तथा अपनी सूंड़ से कलसों को पकड़ रखने वाले गजों के द्वारा अभिषिक्त की जाती हुई अतिशय सुन्दरी के रूप में की जानी चाहिए।

(१३) ऋद्धि

ऋद्धि देवी का पूजन करो। वे कमल पर अवस्थित रहतीं हैं तथा हाथों में वर-मुद्रा एवं अभय-मुद्रा का धारण किया करतीं हैं। उनके हाथ दान देने के लिए सदा समुद्यत रहते हैं तथा वे मंगल-प्रद वचनों का उच्चारण किया करतीं हैं।

(१४) रति

रति-देवी की प्रतिमा का निर्माण वीणा वाद्य से समन्वित, पद्मासन पर आसीन तथा सुन्दर नयनों से मनोहर रूप में किया जाना चाहिए।

(१५) दीप्ता

दीप्ता देवी की मूर्त्ति-रचना भयंकर आसम अथवा सिंहासन पर आसीन, समुज्ज्वल रश्मिराजि से प्रोद्भासित तथा हाथों में कमल का धारण करने वाली निरतिशय सुन्दरी के रूप में की जानी चाहिए।

(१६) कान्ति

कान्ति-देवी नील-कमल पर आसीन रहा करतीं हैं, हाथों में कमल एवं नीलोत्पल का धारण किया करतीं हैं, सूक्ष्म सुवर्ण-श्रृंखलाओं से उनका शरीर विभूषित रहा करता है तथा उनके अंग-प्रत्यंग सभी प्रकार के आभरणों से अभ्यर्चित रहा करते हैं।

(१७) यशा

यशा देवी की प्रतिमा का निर्माण पर्यंक के मध्य-भाग में समासीन, शंख एवं पुस्तक का धारण करने वाली, सूक्ष्माकृति काञ्चन-श्रृंखलाओं के अलंकरण से समुज्ज्वल तथा समधिक सुन्दरी के रूप में किया जाना चाहिए।

(१८) लक्ष्मी

लक्ष्मी देवी की प्रतिमा की रचना पद्मासन पर समासीन तथा कमल एवं श्रीफल का धारण करने वाली के रूप में की जानी चाहिए।

(१९) ईश्वरी

ईश्वरी देवी की मूर्त्ति का निर्माण वृषभ पर आरुढ, जटाजूट-बन्ध पर मुकुट एवं अर्द्धाकृति चन्द्रशकल से विरचित शेखराभरण से विभूषित तथा त्रिशूल एवं सर्प से समन्वित रूप में किया जाना चाहिए।

(२०) वृद्धि

मंगलमयी वृद्धि-देवी कलस पर अवस्थित रहतीं हैं, उनके हाथ में बीज-पूरक विराजमान रहता है, उनका श्रीविग्रह योगपट्ट के उत्तरासंग से संवीत रहा करता है तथा वे रत्नमयी माला का धारण किया करतीं हैं।

(२१) शाक्री

इनकी मूर्त्ति-रचना गज पर आसीन तथा हाथ में वज्र का धारण करने वाली परम सुन्दरी के रूप में की जानी चाहिए।

(२२) जयावती

जयावती देवी सिंह पर समासीन रहा करतीं हैं तथा बाण एवं शृंग का धारण किया करतीं हैं।

(२३) ब्राह्मी

ब्राह्मी देवी हंस पर समासीन रहा करतीं हैं, मूंज की बनी मेखला से उनके शरीर का मध्य-भाग वेष्टित रहा करता है तथा वे योगपट्ट के उत्तरासंग से संवीत रहा करतीं हैं। उनके चार मुख होते हैं और वे दण्ड, कमण्डलु, अक्षसूत्र, स्रुव, कमल, खट्वांग एवं वेदों का धारण किया करतीं हैं। उनके श्रीमुख से निरन्तर वेदमन्त्र उच्चारित होते रहते हैं।

(२४) जयन्ती

शुभप्रदा जयन्ती देवी की मूर्त्ति-रचना नकुल पर आसीन तथा कुन्त, शूल, खड्ग, खेट, वर-मुद्रा एवं अभय-मुद्रा धारण करने वाली के रूप में की जानी चाहिए।

(२५) अपराजिता

अपराजिता देवी की प्रतिमा का निर्माण सिंह पर आरुढ, तीन नयनों से समन्वित, प्रचण्ड-बलशालिनी, पिनाक, बाण, खड्ग एवं खेटक जैसे आयुधों का धारण करने वाली, जटाजूट-बन्ध से युक्त तथा वासुकि-नाग को आभूषण के रूप में व्यवहृत करने वाली के रूप में किया जाना चाहिए।

(२६) अजिता

अजिता देवी की मूर्त्ति का निर्माण हाथों में कमल एवं

अंकुश का धारण करने वाली तथा मकर (ग्राह नामक जलचर जन्तु-विशेष) पर आरुढ रूप में किया जाना चाहिए।

(२७) मानसी

मानसी देवी की मूर्त्ति-रचना रथ पर आरुढ, घण्टा, मुद्गर, वज्र एवं अंकुश का धारण करने वाली तथा सभी प्रकार के अलंकरणों से विभूषित रूप में किया जाना चाहिए।

(२८) दिति

इनकी प्रतिमा का निर्माण धवल कमल पर समासीन, अक्षसूत्र, दण्ड एवं अक्ष माला का धारण करने वाली, सभी प्रकार के आभरणों से विभूषित, फल एवं नीलोत्पल से अशून्य हाथ वाली तथा बालक से पूर्ण उत्संग वाली के रूप में किया जाना चाहिए।

(२९) महामाया

महामाया देवी की मूर्त्ति की रचना मायामय पाश, अंकुश एवं चामर का धारण करने वाली, शूकर पर आरुढ तथा अशेष चराचर को विमोहित करती हुई के रूप में की जानी चाहिए।

(३०) मोहिनी

मोहिनी देवी हरिण पर आरुढ रहती हैं, उनके हाथों में ध्वज, शूल, अक्षमाला, वेणु एवं सुरापात्र विराजमान रहते हैं तथा वे हार एवं केयूर से विभूषित रहती हैं।

(३१) लालसा

ये गज पर आरुढ रहतीं हैं तथा माला एवं दर्पण का धारण किया करतीं हैं।

(३२) तारा

तारा देवी शकट पर आरुढ रहतीं हैं तथा अपने मनोहर प्रभावैभव के फलस्वरूप वैमल्य से समुद्भासित दीख पड़तीं हैं।

मौक्तिक-दाम, अक्षमाला एवं कमण्डलु इनके हाथों में विराजमान रहते हैं।

(३३) गौरी

गौरी देवी पद्मासन पर आसीन रहा करतीं हैं। इनके हाथों में वर-मुद्रा एवं अभय-मुद्रा विराजमान रहतीं हैं। ये अक्षसूत्र एवं कमण्डलु का धारण करतीं हैं तथा शुभप्रद होतीं हैं।

(३४) शरण्या

ये सिंह पर आसीन रहतीं हैं तथा हाथों में वर-मुद्रा एवं अभय-मुद्रा का धारण किया करतीं हैं।

(३५) कौशिकी

ये कोशिका पर आरुढ रहा करतीं हैं तथा त्रिशूल, मुण्ड, कपाल एवं कर्त्रिका का धारण किया करतीं हैं। इनका स्वरूप भयानक होता है एवं ये प्रचण्ड बल से सम्पन्न होतीं हैं।

(३६) मति

मति देवी मन में अवस्थित रहा करतीं हैं। इनके अंग सभी प्रकार के आभूषणों से विभूषित रहा करते हैं। ये वीणा-वादन तथा नृत्य में निरन्तर व्यापृत रहा करतीं हैं।

(३७) दुर्गा

दुर्गा देवी की प्रतिमा का निर्माण दिग्गज के ऊपर आरुढ, मदमत्त शत्रु की पृष्ठगामिनी, रिपु-संहारिणी, पिनाक, बाण, चर्म (ढाल) एवं खड्ग का धारण करने वाली तथा महिषासुर का हनन करने वाली के रूप में किया जाना चाहिए।

उपर्युक्त रूप के साथ ही उक्त दिग्गज के शिरोदेश पर सन्नद्ध विशाल आकृति वाले दैत्यभटों द्वारा दुर्गा देवी को परिवृत दिखलाया जाना चाहिए और रक्त-प्रवाह से परिप्लुत तथा आरक्त नेत्र वाले

महाबलशाली दैत्यभटों द्वारा दुर्गा देवी को सन्तर्जित किया जाता हुआ प्रदर्शित किया जाना चाहिए। वे दैत्यभट नागपाश से परिवेष्टित हों तथा उनमें से कतिपय छिन्न-शरीर होकर गतप्राण हो चुके हों। साथ ही, दुर्गा देवी के सम्मुखस्थ दैत्यभट उनके शूलाघात से विद्ध होकर शूल में ही संसक्त रूप में प्रदर्शित किए जाने चाहिए तथा सिंह के ऊपर विन्यस्त कमल पर देवी का एक रूप निवेशित किया जाना चाहिए। दुर्गा देवी की प्रतिमा का निर्माण अन्य प्रकार से न कर इसी प्रकार किया जाना चाहिए।

(३८) क्रिया

पट्टवस्त्र पर आसीन परम सुन्दरी के रूप में क्रिया देवी की मूर्त्ति-रचना की जानी चाहिए।

(३९) अरुन्धती

अरुन्धती देवी की मूर्त्ति-रचना पुष्पमाला से सुशोभित, शिरोदेश के पृष्ठभाग में परिस्फुरित होती हुई मण्डलाकृति रश्मिराजि से विभासित, स्रुव एवं मेखला से समन्वित, व्रतों के परिपालन में निरत, पुष्प एवं जल को हाथ में धारण करने वाली तथा अशेष शोभा-सम्भार से विभूषित रूप में की जानी चाहिए।

(४०) घण्टा

हाथ में घण्टा तथा त्रिशूल का धारण करने वाली घण्टा देवी का पूजन करना चाहिए।

(४१) कर्णा

इनका पूजन सुन्दरी के रूप में किया जाना चाहिए।

(४२) सुकर्णा

इनकी मूर्त्ति का निर्माण अतिशय सुन्दरी, कमल एवं अक्षसूत्र धारण करने वाली, महाव्रत के परिपालन में निरत तथा शुभ-प्रदान करने वाली के रूप में किया जाना चाहिए।

*।। बिल्ववृक्ष में देवी का उद्बोधन।।*

अब बिल्ववृक्ष में देवी के बोधन और आमन्त्रण की विधि का वर्णन किया जाता है :-

आश्विन शुक्ल षष्ठी तिथि को (ज्येष्ठा नक्षत्र के योग से सहित अथवा रहित रहने पर भी) सायंकाल में बिल्ववृक्ष के समीप जाकर अर्घपात्र में जल, पुष्प, अक्षत आदि देकर "एषोऽर्घः ऊँ बिल्ववृक्षाय नमः" यह उच्चारण कर अर्घ, "इदमनुलेपनं ऊँ बिल्ववृक्षाय नमः" यह उच्चारण कर अनुलेपन, "ऊँ बिल्ववृक्षाय नमः" यह उच्चारण कर तीन बार पुष्पांजलि प्रदान कर धूप, दीप, नैवेद्य तथा वस्त्र से बिल्ववृक्ष की पूजा करे।

तत्पश्चात् पुष्प एवं अक्षत लेकर "ऊँ भूर्भुवः स्वः भगवति दुर्गे इहागच्छ, इह तिष्ठ" यह कह कर देवी का आवाहन कर बिल्ववृक्ष में यजमान देवी की स्थापना करे। ततः पर अर्घपात्र में जल, पुष्प, अक्षत आदि देकर 'ऊँ जयन्ती मंगला' इतयादि मूलोक्त मन्त्र का उच्चारण कर "ऊँ दुर्गायै नमः" यह कह कर पाद्यादि उपचारों से देवी पूजन सम्पन्न करे। इस कृत्य के बाद गीत, वाद्यवृन्द एवं मंगलघोषपूर्वक बिल्ववृक्ष में देवी का उद्बोधन करे। देवी के उद्बोधन के लिए "ऊँ ऐं रावणस्य वधार्थाय" इत्यादि मूलोक्त मन्त्र का पाठ करे। तदनन्तर, "ऊँ मेरुमन्दर कैलास" – इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से बिल्ववृक्ष के अभिमन्त्रण का कृत्य सम्पन्न करे।

*।। पत्रिका-प्रवेशन।।*

अब पत्रिका के प्रवेशन की विधि का वर्णन किया जाता है।

आश्विन शुक्ल सप्तमी तिथि में, मूल नक्षत्र का योग हो अथवा

नहीं हो, दोनों ही स्थितियों में, पूर्व दिवस में आमंत्रित बिल्ववृक्ष के समीप जाकर उसकी पूजा विधि के सम्पादन के अनन्तर "ऊँ बिल्ववृक्ष" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से प्रार्थना कर उसकी एक ऐसी शाखा, जिसमें दो फल लगे हों, का छेदन करे। गौड निबन्ध में शाखा-छेदन का मन्त्र प्रदत्त है जो इस प्रकार है :- "ऊँ छिन्धि फट् हूँ फट् ओं स्वाहा।" उक्त फलद्वय से युक्त शाखा को लाकर घर के प्रांगण में पीठ के ऊपर स्थापित कर उसका स्नपन करे। "एषोऽर्घः ऊँ बिल्वशाखायै नमः" इस वाक्य का उच्चारण कर अर्घ्य, अनुलेपन, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य एवं वस्त्र से उनका पूजन करे। बिल्वशाखा एवं देवी की प्रतिमा में देवी का आवाहन एवं स्थापन कर पाद्य आदि उपचारों से उनकी पूजा विधि सम्पादित करे और छाग आदि विहित पशुओं की बलि प्रदान करे।"

इसके बाद डोली में बिल्वशाखा देवी की मृण्मयी प्रतिमा को पूजा गृह के द्वारदेश पर लावे और पहिले से ही गोमय-निर्मित मण्डल में भूतार्चन कर भूतों का अपसारण करे। इसकी विधि यह है :-

"पुष्प और अक्षत हाथ में लेकर "ऊँ भूतानि इहागच्छत इह तिष्ठत" इस वाक्य का उच्चारण कर "ऊँ भूतेभ्यो नमः" इसे पढ़ कर "ऊँ भूताः प्रेताः" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से उड़द और भात की बलि चढ़ाने के बाद "ऊँ भूतेभ्य माषभक्तबलिर्नमः" यह कह कर पुष्प सहित जल लेकर उत्सर्ग कर देवे। ततः पर "ऊँ अपसर्पन्तु" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र का पाठ कर "ऊँ फट्" के उच्चारण के द्वारा भूतों का अपसारण करे। सात बार "ऊँ फट्" के उच्चारण से अभिमन्त्रित श्वेत सर्षप एवं यव आदि को सर्वविध विघ्नों की उपशान्ति के लिए पूजा गृह में बिखेर दे।"

कालिका पुराण में कहा गया है :-

"सभी भूतों की उपस्थिति में प्रदत्त देवतोद्देश्यक विहित नैवेद्य एवं मण्डल को लोभी भूतगण नष्ट-भ्रष्ट कर दिया करते हैं जिसके फलस्वरूप देवगण उनका ग्रहण नहीं करते हैं। अतः यत्नपूर्वक

भूतों का अपसारण करना चाहिए। भूतापसारण का मन्त्र अस्त्रमन्त्र से सहित है।''

शारदा तिलक में कहा गया है कि :-

''लाजा, चन्दन, सिद्धार्थ, फल, पुष्प, कुश, यव - ये सात विकिर नाम से सम्पदाय-प्रसिद्ध हैं जिनमें सभी विघ्नों को विनष्ट कर डालने की अमोध शक्ति निहित रहती है। यजमान को चाहिए कि अस्त्र मन्त्र से विकिरों का भूमि पर विकिरण करे।

इसके बाद, पुनः बिल्वशाखा में ''ऊँ चामुण्डायै नमः'' ऐसा पढ़ कर पाद्य-प्रभृति से चामुण्डा का सम्यक् पूजन सम्पादित कर ''श्रीशैलशिखरे जात'' इत्यादि मूलोक्त स्तुतिमन्त्र का पाठ कर बिल्वशाखा में चामुण्डा के रूप का ध्यान करते हुए बिल्वशाखा को लेकर ''ऊँ चामुण्डे चल चल'' इस मन्त्र से उन्हें चला कर मृण्मयी देवी प्रतिमा के साथ ही गीत-वाद्य की मधुर ध्वनियों से सुरम्य वातावरण में पूजागृह के अभ्यन्तर ले जावे और ''आरोपितासि दुर्गे त्वं'' इत्यादि मूलोक्त विधान से पूजा स्थान में पीठ के ऊपर स्थिर रूप में रख कर उसके समीप आचार प्राप्त अपराजिता-लता से आबद्ध रम्भा प्रभृति नव पत्रिकाओं को स्थापित एवं पूजित करे।''

इसका क्रम इस प्रकार है :-

यजमान अक्षत हाथ में लेकर ''ऊँ मनोजूति'' - इत्यादि मूलोद्धृत मन्त्र से देवी की प्रतिष्ठा करने के बाद ध्यान-परायण हो, पुष्पाक्षत हाथ में ले ''ऊँ आवाहयामि'' - इत्यादि मूलोक्त मन्त्रों से देवी का आवाहन कर ''स्थापितासि'' - इत्यादि मूलोक्त, मन्त्र से उनका स्थापन कर श्रद्धांजलि-मुद्रा में ''ऊँ दुर्गे दुर्गस्वरूपासि'' इत्यादि मूलोक्त मन्त्रों का पाठ करे। ततःपर सुवर्ण रजतादि निर्मित अर्घ पात्र में जल, पुष्प, अक्षत, कुंकुम, दही, दूर्वा, कुश, तिल एवं बिल्वपत्र रखकर ''ऊँ जयन्ती मंगला'' - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से अथवा ''ऊँ दुर्गे दुर्गे रक्षिणि स्वाहा'' इस मन्त्र से पाद्य, अर्घ, आचमनीय, स्नानीय एवं पुनराचमनीय

समर्पित करे। इसके बाद अनुलेपन समर्पित कर "ऊँ दुर्गायै नमः" कह कर तीन बार पुष्पांजलि प्रदान करने के अनन्तर "ऊँ अमृतोद्भवं" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से बिल्वपत्र समर्पित करे। इसी प्रकार "ऊँ ब्रह्मविष्णु" इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से द्रोण-पुष्प तथा जाती चम्पक मल्लिका प्रभृति सुगन्धित पुष्प समर्पित कर मूल मन्त्र से गन्ध-पष्प, धूप, दीप, ताम्बूल, नैवेद्य, वस्त्र समर्पित करे। तदनन्तर, स्तुति मन्त्रों का पाठ कर प्रणाम करने के बाद बद्धांजलि मुद्रा में "ऊँ महिषघ्नि" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्रों का पाठ कर नमस्कार करे। तदनन्तर, नव पत्रिका[1] में मूलोक्त विधि से क्रमशः ब्रह्माणी, रक्तचण्डिका, लक्ष्मी, दुर्गा, चामुण्डा, कालिका, शिवा, शोकरहिता तथा कार्त्तिकी का आवाहन, स्थापन एवं पञ्चोपचार से पूजन-कृत्य सम्पन्न करने के बाद छाग-मेष-महिष आदि की बलि देवे। सारे आयुध, वाद्यवृन्द तथा ध्वज आदि देवी के प्रतीकों को पूजा गृह में यथास्थान स्थापित करने के अनन्तर तोरणस्तम्भ में, देवीगृह में तथा द्वारदेश में शोभा-सम्पादन के अनुरोध से पताकाओं का उत्तोलन एवं वन्दन-मालिकाओं का विन्यास करे।

इस प्रकार पत्रिका प्रवेशन एवं पूजन-विधि का वर्णन किया गया।

●

## *।। महाष्टमी-कृत्य का वर्णन।।*

अब महाष्टमी में देवी पूजा की विधि का वर्णन किया जाता है :-

महाष्टमी तिथि में यजमान स्नानोत्तर भलीभाँति हाथ-पाँव धो आचमन कर शुद्धासन पर पूर्वाभिमुख हो बैठे और तदनन्तर कुशत्रय, तिल, जल लेकर मूलोक्त विधि से देवी का स्मरण, स्वस्थस्मरण

---

(१) कदली, दाडिमी धान्यं हरिद्रा मानकं कचुः।
बिल्वोऽशोको जयन्ती च विज्ञेया नव पत्रिकाः।।

और सतत-स्मरण करे। इसी प्रकार मूलोक्त विधि के अनुसार देवी के नाम का संकीर्त्तन, देवी का दर्शन, स्पर्शन, निर्माल्य का अपसारण तथा देवी-मण्डप का सम्मार्जन करे। इन पूर्वोक्त कृत्यों की फलश्रुति इस प्रकार प्राप्त होती है :-

### *देवी के स्मरण का फल*

"शिवरहस्य में देवी के स्मरण का फल परलोक में शिव के परम् पद की प्राप्ति के साथ ही इह लोक में सर्वविद्य भयाभाव कहा गया है। स्वस्थ दशा में स्मरण का फल शुभमति का लाभ कहा गया है और सततस्मरण का फल जन्म-मृत्यु के बन्धन से मोक्ष कहा गया है।"

### *देवी के नाम-माहात्म्य-कीर्त्तन का फल*

इस सन्दर्भ में शिवरहस्य में इस प्रकार कहा गया है :-

"अग्नि को शान्त करने के लिए जल समर्थ है, अन्धकार को शान्त करने के लिए सूर्योदय समर्थ है। कलिसंभूत पापराशि को शान्त करने के लिए देवी के नाम का अनुकीर्त्तन है।'

### *देवी के दर्शन का फल*

"भविष्य पुराण में कहा गया है कि देवी के दर्शन से विविध पापों से मुक्ति तथा परम् पद की प्राप्ति होती है। इस सन्दर्भ में और भी कहा गया है कि दुर्गा का दर्शन पुण्यप्रद है, दर्शन से भी अधिक पुण्यप्रद वन्दन है, वन्दन से भी अधिक पुण्यप्रद स्पर्शन है तथा स्पर्शन से भी अधिक पुण्यप्रद पूजन है।"

इस सम्बन्ध में यह ध्यातव्य है कि देवी के स्मरण, कीर्त्तन, दर्शन, अभिवन्दन, स्पर्शन निर्माल्य का अपनयन जैसी क्रियाओं का अनुष्ठान

मूलोक्त तत्तत् संकल्प वाक्यों के उच्चारण से किया जाना चाहिए।

*महाष्टमी में देवीपूजन का फल तथा देवीपूजन की विधि*

अब महाष्टमी तिथि में देवी पूजन कृत्य के अनुष्ठान का फल भविष्य-पुराणोक्त रीति से इस प्रकार है :-

"जिस देश में चण्डिका का पूजन होता है, उस देश में कभी भी दुर्भिक्ष नहीं होता है, प्रजाजनों को किसी प्रकार का दुःख नहीं होता है और न किसी की अकाल मृत्यु ही होती है। विधिपूर्वक चण्डिका का पूजन करने वाला सौभाग्यशाली यजमान ध्वजमाला-विभूषित श्रेष्ठ विमान पर आरुढ़ हो ब्रह्मलोक में उपनत होकर अनन्त काल तक परमानन्द में निमग्न रहा करता है।"

"भविष्योत्तर पुराण में कहा गया है कि अष्टमी और नवमी तिथि में जगन्माता अम्बिका का पूजन कर साधक सर्वविध शोकों से मुक्त जीवन व्यतीत करता हुआ शत्रुओं पर विजय प्राप्त करता है।"

इस सन्दर्भ में चिरन्तन निबन्धकारों ने पूर्वोक्त फलश्रुतियों में समुच्चय-पक्ष का कथन किया है, परन्तु विकल्प-पक्ष का मानना ही युक्तिसंगत है।

अतःपर मूलोक्त संकल्प वाक्य का उच्चारण कर "जयन्ती" - इत्यादि मूल मन्त्र से तीन बार प्राणायाम कर मत्स्यपुराणोक्त एवं मूलोद्धृत विशेषताओं से युक्त दुर्गा देवी का ध्यान साधक को करना चाहिए। इस सन्दर्भ में "जटाजूट-समायुक्तां" से लेकर "- सन्निवेशयेत्" तक के मूलोद्धृत मन्त्रों का पाठ करना चाहिए। इस प्रकार देवी के ध्यान के अनन्तर पुष्पाक्षत लेकर "ॐ एहि दुर्गे महामाये" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्रों एवं क्रिया भाग स्थित संस्कृत वाक्यों का शुद्ध-शुद्ध उच्चारण कर उनका आवाहन एवं स्थापन करने के बाद "जयन्ती मंगला" - इत्यादि अथवा "ॐ दुर्गे" - इत्यादि मन्त्र का उच्चारण कर

सुवर्ण-रजतादि पात्र में पुष्प एवं चन्दन से युक्त पाद्योदक का समर्पण करना चाहिए। ततःपर पूर्वोक्त सुवर्णादि पात्रों में से अन्यतम पात्र में कुंकुम, बिल्वपत्र, अक्षत, पुष्प, दही, दूर्वा, कुशाग्र-त्रितय, तिल एवं यव अर्घ का निर्माण कर मूल मन्त्रोच्चारण-पुरस्सर मूलोक्त विधि से देवी को अर्घ, आचमनीय, स्नानीय, मधुपर्क, पुनराचमनीय, अनुलेपन, एवं तीन बार पुष्पांजलि समर्पण करना चाहिए। इसके बाद "ॐ अमृतोद्भवं श्रीवृक्षं" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से बिल्वपत्रांजलि, "ॐ ब्रह्मविष्णु" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र से द्रोणपुष्प, जाती-चम्पक-कमल-कुमुद-मल्लिका-करवीर-जवा प्रभृति पुष्पों में से यथोपलब्ध पुष्प समूह, धूपपात्रस्थ प्रज्वलित अंगराशि पर निःक्षिप्त - अगुरु-गुग्गुलु-प्रभृति धूप-द्रव्य, दीप, नैवेद्य, ताम्बूल तथा अग्निदैवत हिरण्य, वरुणदैवत मुक्तरत्न, उत्तानांगिरोदैवत छत्र एवं बृहस्पति-दैवत वस्त्र मूलमन्त्र का उच्चारण कर मूलोक्त विधि के अनुसार देवी को समर्पित करे। देवी की पूजा इसी प्रकार अनुष्ठित की जानी चाहिए।

अतःपर मूलोक्त विधि के अनुसार आवरण पूजा, मातृचक्र के साथ ही तन्मध्यस्थित चण्डिका की पूजा तथा मातृचक्र के सम्मुख भैरव की पूजा सम्पादित करने के बाद अंग-पूजा विधिपूर्वक अनुष्ठित की जानी चाहिए। परिशेष में पुष्पांजलि-त्रितय से देवी की पूजा की जानी चाहिए।

●

## *।। काम्यकृत्यों का अनुष्ठान।।*

### स्नपन-विधान

अब कामना विशेष की पूर्ति के उद्देश्य से विविध प्रकार के अभ्यंजन, उद्वर्त्तन, घृतस्नपन, विरुक्षण, दुग्धस्नपन, दधिस्नपन, पंचगव्य-स्नपन, घृतक्षीर-युक्त-कपिला-पंचगव्य-स्नपन, पंचामृत-स्नपन,

इक्षुरस-स्नपन, मधु-स्नपन, पायस-स्नपन, उदकादि-स्नपन, चन्दनवारि-स्नपन, सुगन्धित पुष्प-मिश्रित जल-स्नपन, हेमवारि-स्नपन, रत्नवारि-स्नपन, कर्पूरवारि-स्नपन, अगुरुवारि-स्नपन[1] प्रभृति के द्वारा देवी की आराधना का विधान वर्णित किया गया है। सर्वत्र ही तत्तत् संकल्प वाक्यों के उच्चारण के साथ तत्तत् कर्मों का अनुष्ठान साधक को करना चाहिए। चतुर्थ्यन्त देवीनामगर्भित प्रणवादि-नमोऽन्त वाक्य के द्वारा तत्तत् पदार्थों का समर्पण देवी को मूलोक्त विधि के अनुसार किया जाना चाहिए।

●

## *।। अर्घदान-विधान ।।*

अर्घदान के सम्बन्ध में भविष्य पुराण में कहा गया है :-

"श्रीश्रीदुर्गा देवी को भक्तिपूर्वक विधिवत् पुष्पोदक का अर्घ समर्पित करने वाला यजमान देवलोक में गन्धर्वों द्वारा सम्यक् पूजित होता हुआ देवताओं के समान रमण करता है। इस सन्दर्भ में पुष्पोदक के अतिरिक्त गन्धोदक, पंचगव्य, द्वादशांग[2], अष्टांग[3] एवं सामान्य[4] अर्घों में द्रव्य-विशेष का उपादान तथा दारुपात्र, मृत्पात्र, ताम्रपात्र,

---

(१) कालिका पुराण के अनुसार स्नपन-मन्त्र अधोलिखित है :-
"नारायण्यै विद्महे चण्डिकायै धीमहि तन्नश्चण्डी प्रचोदयात् ।"

(२) "आपः क्षीरं कुशाग्राणि अक्षता दधि तण्डुलाः।
सहा सिद्धार्थका दूर्वा कुंकुमं रोचना मधुं।।
अर्घोऽयं कुरुशार्दूल द्वादशांग उदाहृतः ।"

(३) आपः क्षीरं कुशाग्रणि दधि सर्पिः सतण्डुलाः।
तिलाः सिद्धार्थकाश्चैव अष्टांगोऽर्घः प्रकीर्त्तितः ।।

(४) रक्त बिल्वाक्षतैः पुष्पैः दधि दूर्वा कुशैस्तिलैः।
सामान्यः सर्वदेवानामर्घोऽयं परिकीर्त्तितः ।।

पलाश पत्र, पद्मपत्र, रौप्य पात्र, सौवर्ण पात्र प्रभृति में अर्घदान में करणभूत पदार्थों का उपादान किया गया है। सर्वत्र ही अर्घदान में संकल्प भेद, द्रव्यभेद तथा करणभेद से साधक को विशिष्ट-विशिष्ट फल-प्राप्ति का उल्लेख किया गया है। ये समस्त कृत्य मूलोक्त विधि के अनुसार सम्पादनीय हैं।

## ।। अनुलेपन-विधान ।।

भविष्य पुराण में श्रीश्रीदुर्गा देवी को चन्दन के अनुलेपन से यजमान को प्राप्त होने वाले फल के सन्दर्भ में कहा गया है :-

"चन्दनेन विलिप्यार्यामग्निष्टोमफलं लभेत्।"

अर्थात् 'चन्दनानुलेपन से यजमान को अग्निष्टोम भाग से प्राप्त होने वाले फल के समान फल' प्राप्त होता है। अनुलेपन के प्रसंग में कुंकुमानुलेपन, कृष्णागुरु-अनुलेपन, गन्धानुलेपन, कर्पूरानुलेपन, त्रिसमानुलेपन[1] तथा चतुःसमानुलेपन[2] का विधान विशिष्ट फल प्राप्ति के निमित्त विशिष्ट संकल्प वाक्यों के साथ मूलग्रन्थ में देखा जा सकता है।

## ।। पुष्प-समर्पण-विधान ।।

पुष्प-समर्पण के सन्दर्भ में सामान्यतः विहित तथा विशेषतः विहित पुष्पों के साथ उनके समर्पण से होने वाली विशेष-विशेष कामनाओं की पूर्त्ति साधक को होती है जैसा कि उन-उन संकल्प वाक्यों से स्पष्ट होता है। सर्वत्र ही "ॐ ह्रीं दुर्गायै नमः" इस मन्त्र का

---

(१) चन्दनागुरुकर्पूरैः समांशैः स्यात् त्रिसमानुलेपनम्।

(२) मदकर्पूर काश्मीरं रोचना च चतुस्समम्।

उच्चारण कर पुष्प समर्पण किया जाना चाहिए। पुष्प-विशेष के उल्लेख के प्रसंग में भविष्य पुराण में कहा गया है कि जो साधक मल्लिका, कमल, नील कमल, शमी पुष्प, पुन्नाग, चम्पक, अशोक, कर्णिकार, द्रोण पुष्प, करवीर, कुमुद तथा नागकेशर, से देवी पूजन करता है। वह अपनी समग्र कामनाओं की पूर्त्ति कर परलोक देवी के अनुत्तर की कोटि में उपनत हो जाता है। तत्तत् पुष्पविशेष के समर्पण के सन्दर्भ में तत्तत् संकल्प वाक्यों का उच्चारण मूलोक्त रीति से साधक को करना चाहिए।

●

## *।। माल्य-समर्पण ।।*

पूर्व में असंग्रथित पुष्पों के समर्पण का विधान किया गया है। एक-एक मुक्त (असंग्रथित) पुष्प के समर्पण से दश निष्क (स्वर्ण मुद्रा) के समर्पण का फल साधक को प्राप्त होता है। अब संग्रथित पुष्प अर्थात् माल्य-समर्पण से सम्बद्ध विधान का उल्लेख किया जाता है।

इस सन्दर्भ में सामान्य तो विहित पुष्प-निर्मित माल्य, करवीरमाल्य, कमलमाल्य, वकपुष्पमाल्य, द्रोणपुष्प माल्य, शमीपुष्पमाल्य, कुशपुष्प-माल्यत्रितय, सुरभिद्रव्यवासित पुष्पमाल्य गुग्गुलु सहित बिल्वपत्रमाल्य, दो बिल्वपत्रमाल्य, एक हजार नीलोत्पल निर्मित माल्य तथा जातीपुष्पमाल्य के समर्पण का विधान प्राप्त होता है। सर्वत्र ही विभिन्न कामनाओं की पूर्त्ति के उद्देश्य से तत्तत् संकल्प वाक्य मूलोक्त रीति से साधक द्वारा उच्चारणीय हैं।

इस प्रकार मूलोक्त रीति से श्रीश्रीदुर्गा देवी के तत्तत् अनुलेपनीय द्रव्यों से अनुलेपन एवं तत्तत् सौरभ-सम्भृत पुष्पों से पूजन के अनन्तर साधक को चाहिए कि वह तालवृन्त से देवी का वीजन करे। इस सन्दर्भ में भविष्य पुराण में कहा गया है कि अनुलिप्त एवं पुष्पाधिवासित दुर्गा

देवी को तालवृन्त से वीजन करने के फलस्वरूप साधक को महासत्र के अनुष्ठान से प्राप्त होने वाले फल के समान फल की प्राप्ति होती है। ततः पर हेमपुष्प के द्वारा दुर्गार्चन का उल्लेख किया गया है। हेमपुष्प-समर्पण की फलश्रुति में सुना जाता है कि इसके समर्पण से साधक सर्वदा अकुतोमय होकर रहता है, पुत्र-पौत्रादि से परिवृत रहता है, यज्ञयाग में संलग्न रहता है तथा सदैव श्रीसम्पन्न रहा करता है।

●

## *।। धूपदान-प्रकरण ।।*

धूपदान के प्रकरण में भविष्य पुराण के अन्तर्गत गुग्गुलु धूप की महिमा का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि सभी प्रकार के धूपों में गुग्गुलु का धूप दुर्गा को अतीव प्रिय है[१]। इस सन्दर्भ में विभिन्न प्रकार के धूपों के समुल्लेख के क्रम में सघृत गुग्गुल-धूप, अगुरुधूप, कृष्णागुरु-धूप, सघृत-महिषाख्य गुग्गुलु-धूप, घृताक्त बिल्वपत्र-धूप, सघृत बिल्वफल-धूप, कृष्णागुरु धूप के साथ सघृत महिषाख्य गुग्गुलु एवं सघृत बिल्व फल-धूप, कृष्णागुरु, कर्पूर, चन्दन एवं सिहत्तक का सम्मिश्र धूप तथा मासार्ध की अवधि में प्रतिदिन सघृत गुग्गुलु-घृत धूप के दान की अपार महिमा गायी गयी है जो तत्तत् संकल्प वाक्यों तथा पौराणिक प्रमाणों से सुस्पष्ट होती है। इन विविध, प्रकार के धूपों के समर्पण से साधक को इहलोक में आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, पाप मुक्ति शत्रुनाश सर्वविध मनोरथों की पूर्त्ति तथा परलोक में दुर्गा देवी के लोक में स्थान की प्राप्ति होती है। साथ ही वाजपेय यज्ञ तथा गोसहस्रदान, से लभ्य फल के समान फल की प्राप्ति एवं दुर्गा देवी के प्रति भक्तिभाव की अभिवृद्धि भी साधक को सुलभ होती है। इस सन्दर्भ में मूल ग्रन्थ पठनीय है।

●

---

(१) "सर्वेषामेव धूपानां दुर्गाया गुग्गुलुः प्रियः।"

## *।। दीपदान प्रकरण।।*

दीपदान के प्रसंग में भविष्य-पुराण में कहा गया है कि जो मनुष्य घृतदीप के दान से चण्डिका (दुर्गा देवी) का पूजन करता है वह अश्वमेध यज्ञ से लभ्य फल के समान फल प्राप्त [illegible] देह-विसर्जन के बाद दुर्गा देवी के अनुचर होने का सौभाग्य प्राप्त करता है। दुर्गा-मण्डप में तैलदीप के दान से पूजक को वाजपेय यज्ञ से लभ्य फल के समान फल प्राप्त होता है। दुर्गा-मण्डप में दीपदान, दीप प्रज्वालन, दीपवृक्ष में दीप-प्रज्वालन, कार्त्तिक अमावास्या अथवा नवमी तिथि में घृतपूर्ण दीपमालिका का उद्‌बोधन पूजक को विविध स्पृहणीय फलों का प्रदान करते हैं जैसा कि विविध शास्त्रीय प्रमाणों के साथ मूलोक्त संकल्प वाक्यों से स्पष्ट होता है।

●

## *।। नैवेद्य-प्रकरण।।*

इस सन्दर्भ में भविष्य-पुराण में कहा गया है कि गुड़ खण्ड और घृत से सम्मिश्र अन्न का नैवेद्य समर्पित कर पूजक विष्णुदैवत याग का फल पाकर सूर्यलोक में स्थान प्राप्त करता है। अन्न के अन्तर्गत पायस, पिष्टक, पूरिका, अपूप, भक्त, मण्डक प्रभृति सिद्धान्न की गणना की जाती है। इसी प्रकार गुड़ आदि से निर्मित पक्वान्न, शर्करासाधित पक्वान्न, शाल्योदन सव्यंजन, रसाला-निवेदन[1], वदरपानक[2], घृतशर्करा

---

(१) रसाला का लक्षण सूपकार-शास्त्र के अनुसार इस प्रकार है :- ईषत् अम्ल दही, शर्करा एवं दूध में साधित कर्पूर एवं चूर्णीकृत गोल मिर्च को वस्त्रपूत कर रसाला नामक पेय पदार्थ निर्मित किया जाता है।

(२) पानक का लक्षण वैद्यक शास्त्र में इस प्रकार प्राप्त होता है :- गुड़ से निर्मित अम्ल अथवा अनम्ल, सुगन्धित, खाँड, दाख, शर्करा से पानक (पेय) निर्मित होता है।

सहित पायस, सशर्कर दधि, सखण्ड घृतसाधित मोदक, सघृतशर्कर शालिभक्त, केतकी कर्पूरवासित जल, लालिकेर, खर्जूर, बीजपूरक, आम्र प्रभृति विहित फल तथा क्रमुक (सुपारी) को नैवेद्य के अन्तर्गत परिगणित किया गया है जिसके समर्थन में विविध शास्त्रीय वचन उद्धृत किये गये हैं। इसी क्रम में देवी को समर्पणीय नैवेद्य की कोटि में भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, पेय एवं चौष्य इन पंचविध भक्ष्यादि का उल्लेख किया गया है।

उपर्युक्त नैवेद्यों के अतिरिक्त गोदुग्ध, महिषी दुग्ध, द्राक्षा, वदरीफल, कूष्माण्ड, पनस (कटहल), मधूक (महुआ) रसाल, अक्षोट (अखरोट), पिण्डखर्जूर, श्रीफल, रीतकी, आमलकी, श्रृंगाटक, कशेरु, तथा बीजपूर जैसे पदार्थों को नैवेद्य के रूप में मूलोक्त तत्तत् फल प्राप्ति के उद्देश्य से तत्तत् संकल्प वाक्यों से समर्पित करने के बाद मुख प्रक्षालन के लिए भलीभाँति धूप के सम्पर्क से सुगन्धित जल तथा ताम्बुल दुर्गा देवी की प्रीति के अभिलाष से साधक को मूलोक्त संकल्प वाक्य से उन्हें निवेदित करना चाहिए।

●

## *।। वस्त्रदान-प्रकरण ।।*

इस सन्दर्भ में विष्णुधर्मोत्तर पुराण के अन्तर्गत कहा गया है कि वस्त्रदान करने वाला व्यक्ति इस लोक में शोभन वस्त्र धारण करने का सौभाग्य प्राप्त करता है। अतः इस कामना से देवी दुर्गा को वस्त्रदान करना चाहिए। यह वस्त्रदान मूलोक्त विधि के अनुसार किया जाना चाहिए। नाना प्रकार के बिन्दुविन्यास तथा विभिन्न प्रकार की मुद्रित चित्रावली से सुशोभित सूक्ष्म एवं मृदुल स्पर्श वाले वस्त्रों का समर्पण मूलोक्त रीति से साधक को करना चाहिए। वस्त्रदान की फलश्रुति में कहा गया है कि देवी को समर्पित वस्त्र में विद्यमान तन्तुओं की जितनी संख्या होती है उतनी संख्या के वर्षों की अवधि तक पूजक शिवालय

में विराजमान रहता है। चित्रित पट्टाम्बर के प्रदान में भी यही फल कहा गया है।

●

*।। अलंकरण-समर्पणम् ।।*

इस सन्दर्भ में नन्दि पुराण के वचन के अनुसार देवोद्देश्यक अथवा विप्रोद्देश्यक मुकुटादि अलंकरण के प्रदान के फलस्वरूप दाता देहत्याग के अनन्तर वरुण लोक में स्थान प्राप्त करता है तथा पुनः पृथिवी पर जन्म लेकर द्वीप का आधिपत्य-लाभ करता है। अतः पूजक को चाहिए कि देवी को मुकुट प्रभृति अलंकरण मूलोक्त विधि से समर्पित करे। इस प्रकरण में हेम-निर्मित मुकुट, कुण्डल, कण्ठाभरण, कटक, केयूर, अंगुरीय, कांची, नूपुर, पादकटक एवं पादांगुरीय के समर्पण का उल्लेख किया गया है। शंख-निर्मित रौप्य निर्मित वलय एवं मुक्ताहार तथा हेम-निर्मित तिलक और नेत्र का भी समर्पणीय आभूषण स्वीकृत किया गया है। पुष्पार्चन के प्रसंग में हेम-निर्मित पुष्प का भी नामोल्लेख प्राप्त होता है। सर्वत्र मूलोक्त विधि के अनुसार पूजक को अलंकार-समर्पण यथाविभव करना चाहिए। फलश्रुति में विष्णुधर्मोत्तर पुराण का कथन है कि देवी को सुवर्णदान के फलस्वरूप पूजक की सभी कामनाएं परिपूर्ण होतीं हैं। इसी सन्दर्भ में देवी मण्डप को सुन्दर वस्त्रों से सुसज्जित करने का भी निर्देश प्राप्त होता है। शिव रहस्य के अनुसार इसकी फलश्रुति में कहा गया है कि पूजक को प्रचलकुण्डल-सुन्दरी-वीज्य-मानत्व तथा दिव्याम्बर-स्रगनुलेपनभूषितांगत्व का सौख्य प्राप्त होता है।

●

*।। विविधपात्र-समर्पण ।।*

भविष्य पुराण के अन्तर्गत इस सन्दर्भ में कहा गया है कि देवी

दुर्गा को सुवर्ण पात्र के समर्पण से पूजक को देहत्याग के अनन्तर तारागणों के मध्य स्थान प्राप्त होता है। देवी को समर्पणीय पात्रों के अन्तर्गत सुवर्णपात्र, रजतपात्र, ताम्रपात्र, मृन्मयपात्र तथा स्नान कलशपात्र के अतिरिक्त इसी प्रकरण में निर्मल-मणिभूषित तथा माल्यानुलेपन से मनोज्ञ दर्पण दान का भी विधान प्राप्त होता है। कामना-भेद के अनुसार देय द्रव्य-भेद एवं फलश्रुति-भेद के लिए मूल ग्रन्थभाग (पूर्वार्द्ध) द्रष्टव्य है।

●

### *।। विविध छत्रचामर प्रभृति-समर्पण।।*

शिवरहस्य के अन्तर्गत छत्र, घण्टा, वितान, चामर प्रभृति के समर्पण की फलश्रुति में कहा गया है कि ऐसा व्यक्ति विविध रत्नमय आभूषणों से मण्डित होकर भूतल-चक्रवर्त्ती का सुदुर्लभ सौभाग्य प्राप्त करता है। इस सन्दर्भ में देवी की प्रीति के उद्देश्य से समर्पणीय पदार्थों के अन्तर्गत कनक-दण्डमय धवल छत्र, वाहन, शय्या, आसन, चामर पादुका-युगल का उल्लेख विष्णुधर्मोत्तर पुराण में प्राप्त होता है। इनके अतिरिक्त विविध निबन्धों में ताम्रदण्ड-चामर, कनक दण्ड-चामर, मणि दण्ड-चामर तथा सुवर्ण-रौप्य मण्डित मणिदण्ड-चामर का भी उल्लेख प्राप्त होता है जो मूल ग्रन्थ में द्रष्टव्य है।

●

### *।। व्यजन, घण्टा एवं शय्या प्रभृति का समर्पण।।*

भविष्य पुराण में दुर्गा देवी की प्रीति के निमित्त समर्पणीय व्यजनों के सन्दर्भ में मयूर-पंख से विभूषित व्यजन तथा नानावर्णमय कारु-कृतियों से अलंकृत तालवृन्त का उल्लेख प्राप्त होता है। इसी सन्दर्भ में

मयूर के विविध वर्णमय चन्द्रक-मनोहर पंखों से मण्डित अभिराम व्यजन के समर्पण का भी उल्लेख उपलब्ध होता है। इन तालवृन्त-व्यजन तथा मयूरपक्ष-व्यजन के समर्पण की फलश्रुतियों में कहा गया है कि इनके समर्पण से यजमान को विष्णुदैवत याग तथा बहुसुवर्ण-नामक याग से प्राप्त होने वाले फल के समान फल की प्राप्ति होती है।

देवी दुर्गा की प्रीति के उद्देश्य से उनके मण्डप में घण्टा के दान का विधान मूल ग्रन्थ में प्राप्त होता है। इसके अतिरिक्त रत्नमय अलंकरणों से मनोहर सोपकरण शय्यादान की महिमा के उल्लेख के क्रम में भविष्य पुराण के आधार पर मूल में कहा गया है कि इससे पूजक को भूतल-चक्रवर्त्ती का पद प्राप्त होता है। इसी प्रकार दान द्रव्य के सन्दर्भ में आसन, काष्ठपादुका, चर्मनिर्मित पादत्राण पालकी, गऊ, धवल-वृषभ, दास-दासी, सितध्वज, पंचवर्ण पताका, किंकिणीजाल-मंडित श्वेतकमलांकित धवल महाध्वज, ध्वजमाला, अष्टसंख्यक महाध्वज, भूमि, धान्यादि सस्य-राशि के समुल्लेख प्राप्त होते हैं।

ब्रह्मपुराणादि ग्रन्थों के आधार पर कहा गया है कि दीप-धूप, अन्न, विविध भक्ष्य, फल-मूल धान्य, आभिष, चन्दन, घृत, पशु, मनःप्रसादन-क्षम विविध पानक तथा महिलाओं द्वारा उपयोग में लाये जाने वाले कुंकुम, कज्जल, क्षौम-दुकूल, सिन्दूर, सुवर्णाभूषण, मणिमय हारादि अलंकरण प्रभृति पदार्थों के प्रदान से देवी अतीव प्रसन्न होती हैं। अतः पूजक को चाहिए कि शारद-नवरात्र के दिनों में वह सर्वप्रथम दुर्गा देवी का पूजन-कृत्य सम्पन्न कर अपनी शक्ति के अनुसार उन्हें उपर्युक्त पदार्थों का शास्त्रोक्त रीति से समर्पण करे।

●

## *।। छागादि-बलिदान-विधान ।।*

प्रस्तुत प्रसंग के अन्तर्गत पशुबलि की कर्त्तव्यता के प्रमाण के रूप में देवी पुराण का निम्नांकित वचन मूल में उद्धृत किया गया है :-

**"पशुघातः प्रकर्त्तव्यो गवलाजवधस्तथा ।"**

तदनुसार देवीप्रीति के निमित्त महिष एवं अज की बलि समर्पित की जानी चाहिए। इसी सन्दर्भ में भविष्य पुराण के वचन भी मूल में उद्धृत किये गये हैं। तदनुसार श्रीश्रीदुर्गा का दर्शन स्वतः पुण्यजनक है परन्तु उससे भी अधिक पुण्यजनक है उनका अभिवन्दन; और उससे भी पुण्यजनक है उनके श्रीचरणों का स्पर्शन; और उससे भी अधिक पुण्यजनक है उनका स्नपन; और उससे भी अधिक पुण्यजनक है उनका तर्पण; और उससे भी अधिक पुण्यजनक है उनकी तृप्ति के लिए महिषों और छागों की बलि के द्वारा उन्हें शोणित-मांस का समर्पण। प्रसंगाधीन मूलोक्त संकल्प वाक्य का उच्चारण कर वह्निदैवत छाग तथा यमदैवत महिष की, श्रीश्रीदुर्गा की प्रीति के लिए, बलि देनी चाहिए।

भविष्य पुराण के अनुसार छागों, महिषों तथा मेषों की विधिपूर्वक समर्पित बलि श्रीश्रीदुर्गा को सन्तृप्त करती है। इसी प्रसंग में बहुसंख्यक छाग, महिष तथा मेषों के बलिदान की भी कर्त्तव्यता उक्त पुराण के आधार पर प्रमाणित होती है। संकल्प वाक्य के आधार पर बलिपशु की संख्या के अनुसार देवी की तृप्ति के वर्षों की संख्या का निर्धारण मूल में प्राप्त होता है।

●

## *।। रुधिरादि-मेलक-दान ।।*

भविष्य पुराण के अनुसार शारदीय नवरात्र के अन्तर्गत जो पूजक प्रतिदिन छाग, मेष, महिष तथा नर-शीर्ष के शोणित प्रभृति के समर्पण से भगवती श्रीश्रीदुर्गा देवी का तृप्ति-सम्पादन करता है उसके ऊपर देवी अतीव प्रसन्न होकर उसके संकल्पित अभिलाष को परिपूर्ण करतीं हैं। इसी सन्दर्भ में पूजक द्वारा देवी को अपनी भुजा तथा जंघा के भेदन से निःसृत शोणित के समर्पित किये जाने का भी विधान प्राप्त

होता है। नरशिरः समर्पण के फलस्वरूप एक लाख वर्ष तक देवी सन्तृप्त रहा करतीं हैं ऐसा भविष्य पुराण के आधार पर प्रमाणित होता है।

●

## ।। श्रीश्रीदुर्गा देवी को प्रणाम समर्पण।।

इस सन्दर्भ में भविष्य पुराण के अन्तर्गत कहा गया है कि समस्त संसार के अशेष जीवों के वध का पाप देवी के प्रणाम से ही छूट जाता है। साथ ही, सभी यज्ञों के अनुष्ठान तथा सभी तीर्थों के सेवन से प्राप्त होने वाले फल-सम्भार के समान फल-सम्भार देवी के प्रणाम मात्र से पूजक को प्राप्त होता है। इसी सन्दर्भ में दण्डवत् प्रणाम की फलश्रुति में कहा गया है कि इससे पूजक को परमगति की प्राप्ति होती है।

●

## ।। श्रीश्रीदुर्गा देवो की स्तुति का फल।।

इसी सन्दर्भ में शिव रहस्य के अन्तर्गत कहा गया है कि तपस्या, तीर्थयात्रा, दान तथा प्रभूत दक्षिणा वाले यज्ञों के विधिपूर्वक अनुष्ठान से भी अधिक फल देवी की भक्तिपुरस्सर की गयी केवल स्तुति से ही पूजक को प्राप्त होता है। इसी प्रसंग में शिवरहस्य के अन्तर्गत कहा गया है कि देवी की स्तुति से पूजक को दीर्घ आयु, आरोग्य, सौख्य, सम्पत्ति तथा सातिशय अनुरागवती वरांगनाओं की प्राप्ति होती है। स्तुतिपाठ के पूर्व कृत्य के सम्बन्ध में यह निर्देश दिया गया है कि पूजक सर्वप्रथम शास्त्रोक्त रीति से देवी का पूजन सम्पन्न कर ले। ततःपर वह मूलोक्त संकल्प वाक्य का उच्चारण कर प्रसन्नचित्त हो कृताञ्जलि मुद्रा में मूलोद्धृत भविष्य-पुराणोक्त देवी स्तुति का पाठ करे।

स्तुतिपाठ के अनन्तर शिवरहस्य में प्रोक्त मूलोद्धृत मन्त्रों से वर की प्रार्थना पूजक को करनी चाहिए। इस प्रकार देवी पूजन की विधि का वर्णन किया गया।

●

## *।। शस्त्र पूजन का विधान।।*

इस सन्दर्भ में ब्रह्मपुराण के अन्तर्गत कहा गया है कि दुर्गा के मण्डप में पण्डितों को चाहिए कि वे शस्त्रों; टक्का, पटह, मृदंग कांस्यताल प्रभृति (बाँसुरी को छोड़ कर) वाद्यों; ध्वजों; कवचों तथा धनुष प्रभृति का पूजन करें। इस क्रम में सर्वप्रथम खड्ग का पूजन मूलोद्धृत मन्त्रों से अनुष्ठेय है। ततःपर मूलोक्त विधान के अनुसार छुरिका, कट्टारक, धनुष, कुन्त एवं कवच (तनुत्राण) की पूजा देवी पूजक के लिए अनुष्ठेय है। इसी प्रकार पूजक को चाहिए कि वह पद्धतिप्रोक्त रीति से क्रमशः चामर, छत्र, ध्वज, पताका, दुन्दुभि, शंख, सिंहासन तथा अश्व का भी पूजन-कृत्य सम्पन्न करे।

●

## *।। बलिदान-विधान।।*

बलिदान-कृत्य के अनुष्ठान के क्रम में सर्वप्रथम गोमय से उपलिप्त भूभाग में मूलोक्त मन्त्रों से चौंसठ देवियों को माषभक्त की बलि समर्पित कर ब्रह्माणी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, इन्द्राणी, चामुण्डा, महालक्ष्मी तथा चण्डिका को भी पूजक बलि समर्पित करे।

●

## *।। सामान्य-बलिदान।।*

इस सन्दर्भ में कहा गया है कि निशाभाग में माष, कुल्माष एवं

मांस आदि से दिशाओं में बलि देनी चाहिए। इस प्रसंग में मूलोक्त मन्त्र के अनुसार लोकपाल प्रभृतियों को नाना प्रकार की बलि सामग्री समर्पित की जानी चाहिए।

●

## *।। महाष्टमी निशाबलि।।*

अब महाष्टमी तिथि के अर्ध निशाकाल में विजिगीषु नृपति द्वारा देवीपूजापूर्वक अनुष्ठेय बलिदान का विधान वर्णित किया जाता है। सर्वप्रथम पूजक को सर्वविध पूजोपचार के साथ वस्त्र, रत्न, फल, पुष्प, बिल्वपत्रादि से देवी की पूजा सम्पादित करनी चाहिए। ततःपर देवी के सम्मुख मूल मन्त्र का यथाशक्ति जप सम्पन्न कर स्तुतिपाठ, प्रणति-निवेदन एवं वर-प्रार्थना के अनन्तर मूलोक्त विधान के अनुसार पाँच वर्ष के महिष, छाग अथवा मेष की बलि देवी को समर्पित करनी चाहिए। बलिदान के फलस्वरूप बलिपशु के शोणित एवं माँस से जो महाकौशिक मन्त्र से अभिमन्त्रित किये जा चुके हों, पूतनादिकों को मूलोक्त क्रम के अनुसार बलि देनी चाहिए। इसी प्रकार वायुकोण में पापराक्षसी को, ईशान-कोण में चरकी को तथा अग्निकोण में विदारी को रुधिर-मांस-बलि समर्पित की जानी चाहिए। इनके अतिरिक्त पिलिपिञ्जा, क्रव्याद, जम्भक तथा कराली को भी पूर्ववत् बलि देनी चाहिए।

पूर्वोक्त कृत्य के अनन्तर पिष्ट-तण्डुल-पिण्ड से शत्रु की प्रतिमा का निर्माण कर पूजक मूलोक्त विधान के अनुसार खड्ग से उसका शिरश्छेदन कर डाले और उसके छिन्न शीर्ष का उपहार स्कन्द को तथा उसके कबन्ध का उपहार विशाख को प्रदान करे। ततःपर सचैल-स्नान के बाद शुभ्र वस्त्र धारण कर, भली-भाँति हाथ-पैर धो डाले तथा आचमन करे। तत्पश्चात् पुनः निशार्ध-वेला में पूजक को देवी पूजन का कृत्य सम्पन्न करना चाहिए। इसकी विधि के सम्बन्ध में कहा गया है कि पूजक क्षीर, घृत, दधि, इक्षुरस, मधु, शर्करा और जल से

मूल-मन्त्र का उच्चारण करते हुए धूप-धूम से सुरभित, स्निग्ध दीपालोक से भास्वर तथा नाना प्रकार के वाद्यों के घोष से परिव्याप्त वातावरण में देवी का स्नपन-कृत्य सम्पन्न कर यव, गोधूम एवं लोध्र के चूर्ण तथा सुखोष्ण जल के द्वारा देवी के श्रीविग्रह का विरूक्षण-कृत्य अनुष्ठित करे। ततःपर सुखोष्ण जल से श्रीविग्रह का प्रक्षालन कर सुगन्धित जल से उसका स्नपन करे। इसके बाद मूलोक्त विधि के अनुसार पूजक को चाहिए कि वह देवी को पाद्य, अर्घ, आचमनीय, अनुलेपन, कौशेय-वसन, सुवर्णाभरण, जाती-चम्पकादि-विहित पुष्पसम्भार एवं माल्यादि का समर्पण करे। ततःपर वह देवी को धूप-दीप, विविध प्रकार के प्रभूत नैवेद्य, मुखवासोपकरण ताम्बूल, आरात्रिक, पादुका, पादत्राण, छत्र, चामर, व्यजन, घण्टा, वितान एवं धान्यादि सस्य-राशि समर्पित करे। तदनन्तर, वह देवी को प्रणाम कर स्तुतिपाठ सम्पन्न करे तथा छागादि पशुओं की बलि प्रदान करे। इस प्रकार महाष्टमी के निशार्ध में सम्पादनीय देवीपूजन-कृत्य का विधान समाप्त होता है।

●

## *।। नवदुर्गा-पूजन ।।*

अब महाष्टमी और महानवमी में अनुष्ठेय नवदुर्गा-पूजन का विधान वर्णित किया जाता है।

सर्वप्रथम चन्दन-कुंकुम आदि से अष्टदल कमल का आलेखन कर उसके पूर्व दल में गोरोचना के समान वर्ण वाली रुद्रचण्डा, अग्निकोणस्थ दल में अग्नि के समान वर्ण वाली प्रचण्डा, दक्षिणस्थ दल में कृष्णवर्णा चण्डोग्रा, नैर्ऋत्य-कोणस्थ दल में नीलवर्णा चण्ड-नायिका, पश्चिमस्थ दल में शुक्लवर्णा चण्डा, वायव्य कोणस्थ दल में धूम्रवर्णा चण्डवती, उत्तरस्थ दल में पीतवर्णा चण्डरूपा, ईशान-कोणस्थ दल में पाण्डर-वर्णा अति-चण्डिका का निवेशन करना चाहिए। इन सभी देवियों की कल्पना षोडश-भुजा के रूप में की जानी चाहिए जिनके

वामहस्त में मूर्धज, खेटक, घण्टा, दर्पण, धनुष, ध्वज, पाश, शक्ति जैसे आयुधों का तथा दक्षिणहस्त में मुद्गर, शूल, वज्र, खड्ग, अंकुश, बाण, चक्र एवं शलाका जैसे आयुधों का विन्यास किया जाना चाहिए। अब, पूर्वोक्त कमल के मध्य में अग्निवर्णा अष्टदश-भुजा उग्रचण्डा का निवेशन करना चाहिए जिनके वामहस्त में मूर्धज, खेटक, घण्टा, दर्पण, तर्जनी, धनुष, ध्वज, डमरू एवं पाश जैसे उपकरणों का तथा दक्षिण हस्त में शक्ति, मुद्गर, शूल, वज्र, खड्ग, अंकुश, बाण, चक्र तथा शलाका जैसे उपकरणों का सन्निवेश किया जाना चाहिए। उक्त देवी की कल्पना आलीढ़-मुद्रा में सिंह के ऊपर अवस्थित रूप में की जानी चाहिए जिनका एक हाथ महिषरूपी असुर के शिरश्छेद से उत्पन्न खड्गहस्त दानव के कचग्रह की दृढ़ मुद्रा में व्यापृत रूप में कल्पित किया जाना चाहिए। उपर्युक्त सभी देवियों का ध्यान, आवाहन तथा पूजन अनिन्द्य सुन्दरियों के रूप में मूलोक्त विधान के अनुसार अनुष्ठेय हैं। पूजन-विधि के सम्पन्न होने पर बद्धाञ्जलि मुद्रा में मुलोद्धृत भविष्य पुराण-प्रोक्त स्तुति का पाठ कर "महिषघ्नि महामाये" - इत्यादि मन्त्रों के द्वारा पूजक को देवी से अभीष्ट वर-प्रदान की प्रार्थना करनी चाहिए। इस प्रकार नवदुर्गा के पूजन कर विधान मूल ग्रन्थ में प्राप्त होता है।

मूलोक्त विधि के अनुसार पूर्वोक्त रीति से महाष्टमी में अनुष्ठेय पूजा सम्पादन के अनन्तर नृत्य, गीत एवं वाद्यवादन के साथ रात्रि-जागरण की कर्त्तव्यता पूजा-पद्धति में वर्णित की गयी है जो ग्रन्थ के मूल भाग में द्रष्टव्य है। इस प्रकार सविशेष महाष्टमी कृत्य का विधान समाप्त होता है।

## *।। महानवमी कृत्य का विधान।।*

महानवमी-कृत्य के अन्तर्गत सर्वप्रथम शूलाकृति दुर्गापूजा की अनुष्ठान-रीति मूल में वर्णित की गयी है। तदनुसार पूजक को

प्रातःकाल नित्यकर्मानुष्ठान के अनन्तर भलीभाँति हाथ-पैर धोकर आचमन कर लेना चाहिए। ततःपर वह पूर्व की ओर अथवा उत्तर की ओर मुँह कर के बैठकर कुशत्रय, तिल, जल लेकर मूलोक्त विधि से त्रिशूलस्वरूपा दुर्गा देवी के पूजन का संकल्प करे। इसके बाद गोमय से भलीभाँति उपलिप्त वेदिका के ऊपर काष्ठ-प्रभृति से निर्मित श्रीश्रीचण्डिकात्मक त्रिशुल को स्थापित कर तीर्थजल से तथा दुग्ध, दधि, मधु एवं घृतादि से उसके स्नपन-कृत्य के सम्पादन के अनन्तर पूजक तीर्थजल से उसका प्रक्षालन करे। तत्पश्चात् "मनोजूतिः" - इत्यादि मूलोद्धृत वेदमन्त्र से उसका प्रतिष्ठापन कर पद्धति-प्रदर्शित रीति के अनुसार देवी के आवाहन एवं स्थापन के अनन्तर पाद्य, अर्घ, आचमनीय, स्नानीय, पुनराचमनीय, कुंकुमानुलेपन, वारत्रय पुष्पांजलि, करवीर जवा एवं जातीपुष्प-गुम्फित पुष्प-माल्य, सघृत गुग्गुल-धूप, दीप, ताम्बुल, नैवेद्य, वस्त्र, सुवर्णाभरण, मणिमय हार, सिन्दुर-, आलक्तक-राग, पट्टसूत्र-प्रभृति से उनकी पूजा अनुष्ठित की जानी चाहिए। पूजा-समाप्ति के अनन्तर प्रणाम कर मणिकाञ्चन विभूषित उस त्रिशूल को अश्वपृष्ठ पर स्थापित कर चारों ओर ध्वज, छत्र, चामर प्रभृति से संवलित शोभा यात्रा के साथ नाना प्रकार के वाद्यों और वेदघोष की मांगलिक स्वरलहरी से मनोरम वातावरण में उन त्रिशूलाकृति देवी की दुर्गा-मण्डप में स्थापना की जानी चाहिए।

तदनन्तर वहाँ भी पूर्वोक्त विधान के अनुसार उनकी पूजा सम्पन्न कर प्रणाम पुरस्सर मूलोद्धृत स्तव का पाठ तथा वर प्रार्थना के बाद पूजक को चाहिए कि पूजा विधि में मानव सुलभ प्रमाद से सञ्जात त्रुटियों के लिए हाथ जोड़ कर क्षमा-याचना कर उनका विसर्जन करे।

अब महानवमी में श्रीश्रीदुर्गा देवी के पूजन की विधि का वर्णन किया जाता है। सर्वप्रथम, इस पूजन की फलश्रुति से विदित होता है कि इसके अनुष्ठाता को एक हजार अश्वमेघ तथा एक सौ वाजपेय यज्ञों की फलसम्पदा के समान फलसम्पदा प्राप्त होती है और देहावसान

के पश्चात् वह देवलोक में देवताओं से परिवेष्टित हो कर स्वर्ग सुख का उपभाग करता है। यहाँ मूलोद्धृत वचन में श्रीश्रीदुर्गा देवी के लिए त्रिशूलिनी-पद का प्रयोग किया गया है।

महानवमी में अनुष्ठेय देवी-पूजन की पद्धति महाष्टमी में विहित पद्धति के अनुसार ही अवलम्बनीय है। तदनुसार पूजक को चाहिए कि वह कुशत्रय, तिल-जल लेकर मूलोक्त संकल्प वाक्य से शास्त्रोक्त फल के समान फल की कामना करते हुए देवी का आवाहन, स्थापन, सन्निधापन, पूजन, अभ्यंग, स्नपन, अर्घ, अनुलेपन-कृत्य सम्पादित कर पुष्प, धूप-दीप, घृत-पायसादि नैवेद्य, ताम्बूल, कौशेय-वसन, अलंकार, शय्या, आसन, पादुका, पादत्राण, छत्र, चामर, वृषभ, सुवर्ण प्रभृति उन्हें समर्पित करे। तदनन्तर मूलोक्त विधान के अनुसार स्तुतिपाठ-पुरस्सर देवी को प्रणाम कर वर प्रार्थना करनी चाहिए।

अतःपर छाग, महिष एवं मेष की बलि का विधान पद्धति में प्राप्त होता है। तदनुसार एकाधिक छाग, महिष एवं मेष की बलि का प्रदान देवीपूजक की कर्त्तव्य कोटि में आता है। भविष्य-पुराण के अनुसार उपर्युक्त जीवों के घातन से प्राप्त मांस एवं शोणित के तर्पण से देवी को परम तृप्ति होती है। बलि दान के अनन्तर मूलोक्त विविध संकल्प वाक्यों के अनुसार देवी को छाग-रुधिर, महिष-रुधिर तथा मेष-रुधिर की समर्पणीयता प्रमाण-प्रतिपन्न होती है।

●

## *।। मातृचक्रपूजन का विधान।।*

इसी सन्दर्भ में मातृचक्र के सम्पूजन का भी विधान प्राप्त होता है। प्रसंगाधीन संकल्प वाक्य से विदित होता है कि इसका उद्देश्य राष्ट्र की शाश्वत शान्ति, सर्व प्रकार के भय का अभाव, गोकुल की समृद्धि, द्विजों की यज्ञानुष्ठान-परता, राजाओं के पारस्परिक वैरभाव की

निवृत्ति, सुभिक्ष, प्रजा-कल्याण, आरोग्य, कालोचित वृष्टिपात तथा धान्यादि सस्यों की प्रचुरता की उपलब्धि है।

मूलोक्त मातृचक्र की पूजा विधि के अनुसार पूजक को चाहिए कि वह संकल्प के अनन्तर चन्दन से अष्टदल कमल का आलेखन कर उसके मध्य में चण्डिका का पूजन करे। तदनन्तर, अक्षत लेकर उक्त अष्टदल कमल के पूर्वस्थ दल में ब्रह्माणी की, अग्निकोणस्थ दल में माहेश्वरी की, दक्षिणस्थ दल में कौमारी की, नैर्ऋत्य-कोणस्थ दल में वैष्णवी की, पश्चिमस्थ दल में वाराही की, वायुकोणस्थ दल में नारसिंही की, उत्तरस्थ दल में ऐन्द्री की, ईशान-कोणस्थ दल में शिवदती की तथा मध्य में चामुण्डा की सोपचार पूजा-विधि का अनुष्ठान पूजक को करना चाहिए।

उक्त पूजानुष्ठान के सम्पन्न हो जाने के अनन्तर मातृचक्र की तृप्ति के उद्देश्य से सायंकालीन बलिदान पूजक की कर्त्तव्य कोटि में आता है। तदनुसार, पूजक को चाहिए कि वह मूलोक्त संकल्प के अनुसार मातृचक्र का पूजन कर उन्हें घृतदीप के साथ समांस भाषभक्त-बलि समर्पित करे। एतदर्थ सर्वप्रथम गोमय से उपलिप्त भूभाग में चन्दन से पूर्ववत् अष्टदल कमल का आलेखन पूजक को करना चाहिए। तत्पश्चात् प्रदक्षिण-क्रम से प्राच्यादि अष्ट दलों तथा मध्य में क्रमशः ब्रह्माणी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, नारसिंही, ऐन्द्री, शिवदूती तथा चामुण्डा, इन नव मातृकाओं का आवाहन, स्थापन एवं पाद्यादि उपचारों से अभ्यर्चन-कृत्य सम्पादित कर प्रत्येक को घृतदीप-समर्पण के अनन्तर समांस माषभक्तबलि पूजक द्वारा प्रदान किया जाना चाहिए। इस प्रकार मातृचक्र के पूजन की विधि मूल में वर्णित की गयी है।

●

## ।। कुमारी पूजन-विधि ।।

आश्विन शुक्ल अष्टमी तथा नवमी तिथि में शास्त्रोक्त-विधान के अनुसार कुमारी-पूजन की कर्त्तव्यता सूचित होती है। सर्वप्रथम कुशत्रय तिल-जल हाथ में लेकर पूजक को मूलोक्त वाक्य के अनुसार कुमारी-पूजन का संकल्प करना चाहिए। ततःपर, निमन्त्रित तीन विप्र-कुमारियों का चरण प्रक्षालन-पूर्वक उन्हें गोमय से उपलिप्त भूभाग पर आस्तीर्ण शुभ आसन पर पूर्वाभिमुख स्थिति में बैठा कर मनोहर गन्ध-पुष्प, वसन, माल्य एवं आभूषणों से विधिपूर्वक उनका पूजन किया जाना चाहिए। तदनन्तर, गुड़, मोदक, घृत, दधि, दुग्ध, मधु प्रभृति रुचिकर आहारों से उन्हें शनैः-शनैः भोजन कराया जाना चाहिए तथा आवश्यकतानुसार उन्हें अपेक्षित अन्न-पानादि प्रदान किया जाना चाहिए। तत्पश्चात् जब वे भोजन कर उठ जावें तो उन्हें आचमन करा कर उनके हाथों में अक्षत देकर "पूजक क्षमा करो" - ऐसा उन्हें कहे और उनसे अपने मस्तक पर अक्षतों को धारण कर प्रणाम-पुरस्सर उन्हें विदा करे। इसी प्रकार पूजक को चाहिए कि वह ब्राह्मणों और सधवा स्त्रियों को भी विविध भक्ष्य-भोज्यादि के सादर प्रदान के द्वारा परितोषित करे।

●

## ।। श्रीश्रीदुर्गामाहात्म्य-श्रवण ।।

अब दुर्गामाहात्म्य के श्रवण के सन्दर्भ में सर्वप्रथम पूजक को चाहिए कि वह कुशत्रय एवं तिल-जल लेकर सकल-कलुषनिवृत्ति, कलुषोद्भूत समस्त आपद्राहित्य, दारिद्र्यानुत्पत्ति, इष्ट-वियोग-राहित्य, शत्रु-दस्यु-राज-शस्त्र-अनल-तोयौघहेतुक शाश्वतिक भयाभाव, सर्वबोधा-निवृत्ति तथा धन-धान्य-सुतान्वितत्व-प्राप्ति की कामना से मार्कण्डेय-

पुराणान्तर्गत "सावर्णिः सूर्यतनयः" इत्यादि "सावर्णिर्भविता मनुः" इत्यन्त दुर्गामाहात्म्य के श्रवण का संकल्प करे। तदनन्तर देवी के समीप बैठ कर तन्मय चित्त से दुर्गा का ध्यान करते हुए पूजक दुर्गामाहात्म्य का श्रवण करे और पाठक ब्राह्मण को वित्तशाठ्य का परिहार करते हुए दक्षिणा प्रदान करे।

●

## *।। होम-विधान ।।*

माहात्म्य-श्रवण के अनन्तर होमकृत्य की कर्त्तव्यता उपस्थित होती है। इस प्रसंग में पूजक को चाहिए कि वह अपने गृह्य सूत्र-प्रोक्त विधि के अनुसार अग्नि का स्थापन-सम्पूजन कर

"ऊँ जयन्ती मंगला काली भद्रकाली कपालिनी।
दुर्गा क्षमा शिवा धात्री स्वधा स्वाहा नमोऽस्तु ते।।

स्वाहा" इस मन्त्र से घृत, क्षीर मधु से आर्द्रीकृत तिलों से एक-सौ-आठ आहुतियाँ प्रदान करे और तत्पश्चात् अपने गृह्यसूत्र में प्रोक्त विधि के अनुसार होमशेष-कृत्य का समापन करे। यह कृत्य ब्राह्मण-कुलोत्पन्न पूजक स्वयं अनुष्ठित करे और तदितर-कुलोत्पन्न पूजक ब्राह्मण-द्वारा अनुष्ठित करावे।

●

## *।। अश्वशाला में रेवन्त पूजन-विधि ।।*

होमकर्म के अनन्तर अश्वशाला में रेवन्त, उच्चैःश्रवा एवं अश्वों का पूजन कृत्य अनुष्ठित किया जाना चाहिए। इस सन्दर्भ में सर्वप्रथम मूलोक्त विधि से रेवन्त का आवाहन, स्थापन, पाद्यादि-समर्पण, अनुलेपन-विधान के अनन्तर "ऊँ नमो देवाधिदेवाय" - इत्यादि

मूलोक्त मन्त्र से उन्हें तीन बार पुष्पाञ्जलि-समर्पण किया जाना चाहिए। ततःपर उन्हें गन्ध-पुष्प, धूप-दीप, नैवेद्य और वस्त्र निवेदित करने के बाद मूलोक्त मन्त्रों से स्तवन के अनन्तर उन्हें प्रणाम किया जाना चाहिए। इसके बाद सकल अश्वोत्पात-पीडा की शान्ति तथा स्वकीय आयु, आरोग्य, समृद्धि एवं ऐश्वर्य की कामना से पूजक को चाहिए कि वह वह्नि-दैवत छाग, यमदैवत महिष तथा वरुण-दैवत मेष में से किसी एक पशु की बलि रेवन्त देव को समर्पित करे। तदनन्तर ''रूपं देहि''- इत्यादि मूलोक्त मन्त्रों से अभीष्ट वर की प्रार्थना करे।

उक्त कृत्य के पश्चात् देवराज इन्द्र के अश्व उच्चैःश्रवा का पुष्पाक्षत के साथ आवाहन-स्थापन कर पंचोपचार से पूजन किया जाना चाहिए। ततःपर अश्वशाला में निरुद्ध अश्वों को स्नापित एवं अलंकृत कर मुख्य अश्व के पीछे-पीछे समीप लाकर अर्घ, गन्ध-पुष्पादि प्रदान के द्वारा उनका पूजन किया जाना चाहिए। तदनन्तर पूजक जो प्रायः राजपद पर आसीन पुरुष ही हुआ करता होगा, अश्वों को सम्बोधित कर ''ॐ गन्धर्वकुलजातोऽसि''- इत्यादि ''स्वामिकार्यं सदा कुरु''- इत्यन्त मूलोद्धृत मन्त्रों का जप अश्वों के कान में करे। ये मन्त्र अश्वों के कर्णजाप-मन्त्र के नाम से प्रसिद्ध हैं। इस प्रकार रेवन्त-पूजन की विधि का समापन मूल ग्रन्थ में वर्णित किया गया हैं।

●

## *।। देवी विसर्जन-विधि ।।*

श्रवणा नक्षत्र से युक्त अथवा वियुक्त दशमी तिथि के प्रातःकाल में पूजक को चाहिए कि वह पाद्य, अर्घ, आचमनीय, स्नानीय, पुनराचमनीय, गन्ध-पुष्प, धूप-दीप, ताम्बूल, नैवेद्य, कौशेय वसन प्रभृति के द्वारा ''जयन्ती मंगला काली'' - इत्यादि मन्त्रों से विधिपूर्वक पूजन-पुरस्सर प्रणाम समर्पण कर ''दुर्गां शिवां शान्तिकरीं''- इत्यादि मूलोद्धृत मन्त्रों से श्रीश्रीदुर्गा देवी के स्तवन के अनन्तर हाथ जोड़ कर

''महिषघ्नि महामाये'' - इत्यादि तथा ''रूपन्देहि जयन्देहि'' - इत्यादि मूलोद्धृत मन्त्रों से अभीष्ट वर की प्रार्थना देवी के सम्मुख करे। तत्पश्चात् ''विधिहीनं क्रियाहीनं'' - इत्यादि मन्त्रों के द्वारा पूजा-विधि में मानवसुलभ प्रमादजन्य त्रुटि के मार्जन हेतु पूजक देवी से क्षमा-याचना कर उन्हें विसर्जित करे।

तदनन्तर पूजक एक पुष्प हाथ में ले और ''ॐ चण्डेश्वर्यै नमः'' यह कह कर उस पुष्प को ईशान कोण में निःक्षिप्त कर दे। तत्पश्चात् ''उत्तिष्ठ देवि चण्डेशि'' इत्यादि मूल ग्रन्थ में निर्दिष्ट मन्त्रों का पाठ कर श्रीश्रीदुर्गा देवी की प्रतिमा को पीठ से उत्थापित करने के बाद गीत-वाद्य, ब्रह्मघोष, क्रीड़ाकौतुक से संवलित शोभायात्रा के साथ उसे नदी के प्रवाहशील स्रोत के समीप ले जाकर ''दुर्गे देवि जगन्मातः'' - इत्यादि मन्त्रों के पाठ के अनन्तर उसे जल में प्रवाहित कर देना चाहिए।

इसके बाद पूजक को चाहिए कि वह पूजा स्थान में आकर पाणिपाद-प्रक्षालन-पूर्वक आचमन करने के अनन्तर मूलोक्त संकल्प वाक्य के अनुसार यथाविधि पौरोहित्य कर्म के निर्वाहक ब्राह्मणक को एक कर्षप्रमाण सुवर्ण की दक्षिणा प्रदान करे।

●

## *।। अपराजिता-पूजन।।*

**इस प्रकार विजया दशमी तिथि में देवी को विदा करने के बाद अपराजिता-पूजा की कर्त्तव्यता बतलायी गयी है। तदनन्तर, दण्डयात्रा में विजय की कामना का संकल्प लेकर पूजक नृपति को चाहिए कि वह गोमयादि से उपलिप्त भूभाग पर चन्दनादि से अष्टदल कमल का**

आलेखन कर उसके मध्य में मूलोक्त मन्त्र के उच्चारण के द्वारा अपराजिता की, उसके दक्षिण पार्श्व में विजया की तथा वाम पार्श्व में जया की स्थापना करे। अपराजिता के ध्यान के क्रम में कहा गया है कि उनकी चार भुजाएँ हैं, उनका परिधान पीत वर्ण का है तथा वे आवेध्य, आरोप्य, निःक्षेप्य एवं बन्धनीय इन चतुर्विध आभूषणों से विभूषित हैं। ऊपर की ओर उठे उनके दाहिने और बाएँ हाथों में खड्ग और चर्म (तलवार और ढाल) तथा नीचे की ओर झुके उनके दाहिने और बाएँ हाथों में क्रमशः वरप्रदान और अभयदान की मुद्रा शोभायमान रहती है। नेत्रत्रितय से अलंकृत उनका मुखमण्डल ईषत् प्रहसित मुद्रा में दृष्टिगोचर होता है।

पूजक को चाहिए कि वह उपर्युक्त विशेषताओं के साथ विराजमान अपराजिता का ध्यान, आवाहन एवं स्थापन कृत्य सम्पादित कर मूलोक्त मन्त्र से उन्हें पाद्य, अर्घ, आचमनीय, स्नानीय, पुनराचमनीय उपचारों से पूजित करे। तत्पश्चात् दक्षिण पार्श्व में विजया की तथा वाम पार्श्व में जया की पूजा की जानी चाहिए। उन्हें विधिपूर्वक धूप-दीप, ताम्बूल-नैवेद्य आदि का समर्पण कर पूजक प्रणाम-पुरस्सर "चारुणा मुख-पद्मेन" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्रों के द्वारा पूजक उनका स्तवन-कृत्य सम्पादित करे। ततःपर हल्दी से रंगे पीले वस्त्र में दूर्वा सहित श्वेत सर्षप को तथा शिष्टाचारप्राप्त अपराजिता के लता-वलय को बाँध कर देवी के हृदय-देश पर उसे रक्खे और तत्पश्चात् अभिलषित कामना की पूर्त्ति के उद्देश्य से उसे अपने शरीर पर धारण करे। इसके बाद पारम्पर्यक्रमागत आचार के अनुसार अस्त्रों का पूजन कर खड्ग हाथ मे ले ऊँकार का उच्चारण करते हुए प्रदक्षिण करे। तदनन्तर "ऊँ सदापराजिते यस्मात्" - इत्यादि मूलोक्त मन्त्र का पाठ करते हुए अपराजिता-लतावलय को पूजक अपनी भुजा पर धारण

करे। इस धारण-कृत्य के बाद पूजक को चाहिए कि वह अपराजिता देवी का प्रणाम पुरुस्सर "इमां पूजां मया देवि" - इत्यादि मन्त्रों से विसर्जन करे। इस प्रकार अपराजिता-पूजन की विधि मूल ग्रन्थ में वर्णित की गयी है।

●

## *।। अभिषेक-विधि ।।*

अब अभिषेक-विधि का अनुष्ठान प्रसंगप्राप्त रूप में उपस्थित होता है। इस संदर्भ में कहा गया है कि "ऊँ उत्तिष्ठ ब्रह्मणस्पते" - इत्यादि मूलोद्धृत वेदमन्त्र से शान्ति-कलश का उत्थापन कर विप्रगण "ऊँ सुरास्त्वामभिषिञ्चन्तु" - इत्यादि मूलोद्धृत पौराणिक मन्त्रों से यजमान का अभिषेक करें। इस प्रकार यजमान के अभिषेक के अनन्तर दुर्गा पूजन-कृत्य समाप्त होता है और इसके साथ ही स्मार्त्त निबन्धकार मैथिल महाकवि विद्यापति-रचित दुर्गाभक्तितरंगिणी का प्रयोग-तरंग-नामक द्वितीय तरंग समाप्त होता है।

●

## ।। ग्रन्थ समाप्ति के श्लोक।।

एकमात्र कारुण्य से ही जो वशम्वद हो जाया करतीं हैं, भीतिमय पंक से लिप्त भक्त के शरीर से जो भीति-पंक का प्रक्षालन किया करतीं हैं तथा मोहमय अन्धकार से आवृत इस संसार में पद-पद पर प्रस्खलन से पीड़ित अपने पुत्रों द्वारा प्रणाम किये जाने पर जो उन्हें अपने बालकों के समान परित्राण-सौख्य प्रदान किया करतीं हैं वे शरणागत को अभयदान देने वाली जगत्पावनी अम्बिका आप सबों की रक्षा करें।।१।।

महाराज मिथिलाधिपति धीरसिंह महाराज भवसिंह से प्रवृत्त वंश के तिलक हैं। वे नन्दन-कानन के अधिपति इन्द्र के समान हैं तो उनके अनुज भैरवसिंह उपेन्द्र के समान हैं। दुर्गाभक्तितरंगिणी नाम यह ग्रन्थ उनके लिए प्रीतिप्रद होवे ।।२।।

लोक एवं शास्त्र की मर्यादा के सागर, नीति के परिपालन में सदैव तत्पर, शौर्य एवं प्रताप के चरम उत्कर्ष की पराकाष्ठा, समरांगणरूपी रंगभूमि में भुजान्तराल के अन्तर्गत विजयश्री का सान्निध्य प्राप्त करने वाले, क्षीरसमुद्र के समान विशद-समुज्ज्वल यशोराशि से परिमण्डित भगवान् श्रीराम के अनुज सुमित्रा-नन्दन लक्ष्मण के समान जिन महाराज के अनुज श्रीचन्द्र सिंह सम्प्रति अपने कीर्त्ति एवं प्रताप के प्रभाव से नितान्त देदीप्यमान हैं।

इस प्रकार, समस्त प्रक्रिया से विराजमान, राजंपदासीन शत्रु का मान-विदलन करने वाले, महराजाधिराज, शिवभक्ति-परायण, श्रीमान् दर्पनारायण देव के आत्मज, समस्त प्रक्रिया से समलंकृत, महाराजाधिराज, वीराग्रणी तथा समरविजयी श्री धीरसिंहदेव की कृति दुर्गाभक्तितरंगिणी नामक ग्रन्थ समाप्त होता है। शुभमस्तु।।



## —:: ग्रन्थकार-परिचय ::—

मैथिल कविकोकिल एवं स्मार्त्त-निबन्धकार विद्यापति का जन्म ईस्वी की चौदहवीं सदी के उत्तरार्द्ध के अन्तर्गत मधुवनी जिला में अवस्थित विसफी ग्राम में हुआ था। इनके पूर्वज कर्णाटवंशीय शासकों के समय में राजमंत्री, राजपंडित, महामहत्तक, सान्धिविग्रहिक जैसे महत्त्वपूर्ण राजकीय पदों पर प्रतिष्ठित रहते आये थे।

वैदुष्य और कवित्व के मणिकांचन संयोग से भास्वर इनके व्यक्तित्व से प्रभावित होकर तत्कालीन गुणग्राही मिथिला-नरेश शिवसिंह ने इन्हें उपहारस्वरूप विसपी ग्राम प्रदान किया था। उनकी संस्कृत रचनाएँ हैं - कीर्त्तिलता, भू-परिक्रमा, पुरुष-परीक्षा, कीर्त्तिपताका, लिखनावली, शैवसर्वस्वसार, शैवसर्वस्वसारप्रमाणभूत श्लोक-संग्रह, गंगावाक्यावली, दान वाक्यावली, विभाग सार, वर्षकृत, गयापत्तलक एवं श्रीदुर्गाभक्तितरङ्गिणी।

मिथिला भाषा में रचित इनकी वैष्णव पदावलियों ने मिथिला के अतिरिक्त बंगाल के भक्त-कवियों को समान रूप से परिस्पन्दित किया है।